गांधी-साहित्य-प्रकाशन

६

# उत्तर प्रदेश में गांधीजी

•

प्रधान सम्पादक एव संकलनकर्त्ता

श्रीरामनाथ 'सुमन'

•

उत्तर प्रदेश गांधी-स्मारक-निधि

सेवापुरी : वाराणसी

•



प्राप्ति-स्थान

गांधी-साहित्य प्रकाशन

भवानी कुटीर, ५९ शिवचरणलाल रोड

इलाहाबाद

३० जनवरी, १९७०

●

मूल्य
पैंतीस रुपये

●

प्रधान सम्पादक
श्रीरामनाथ 'सुमन'

प्रारम्भकाल में सहायक
अविनाशचन्द्र श्रीवास्तव

●

मुद्रक
सम्मेलन मुद्रणालय
प्रयाग

[१३२८+९६+१६]
१४४० पृष्ठ

नवजीवन ट्रस्ट अहमदाबाद,
नेहरू संग्रहालय, गांधी स्मारक
संग्रहालय, श्रीमती इन्दिरा गांधी
इत्यादि के सौजन्य से

१०११ लेख

# अनुक्रमणिका

पुस्तक के आरम्भ में :



ग्रन्थ--पाठ भाग :



अन्त में :



सादर भेंट—
त्रिलोक चन्द .... जैन
गोकुल ... दुर्गापुरा, जयपुर

# उत्तर प्रदेश में गांधीजी

## संकेतार्थ



| | |
|---|---|
| यं० इं० | यंग इण्डिया : गांवीजी का अंग्रेजी साप्ताहिक विचारपत्र |
| हि० न० जी० | हिन्दी नवजीवन : गांधीजी का हिन्दी साप्ताहिक विचारपत्र |
| न० जी | नवजीवन : गांधीजी का गुजराती साप्ताहिक विचारपत्र |
| ह० ज० | हरिजन : गांधीजी का अंग्रेजी साप्ताहिक विचारपत्र |
| ह० ब० | हरिजनबन्धु : गांधीजी का गुजराती साप्ताहिक विचारपत्र |
| ह० से० | हरिजन-सेवक : गांधीजी का अंग्रेजी साप्ताहिक विचारपत्र |
| सं० गां० वा० | संयुक्त गांधी वाङमय : भारत-सरकार की ग्रन्थमाला |
| म० भा० डा० | महादेव भाई की डायरी : नवजीवन एवं सर्व-सेवा-संघ प्रकाशित |
| हि० स्व० | हिन्द स्वराज्य : गांधीजी के समाज-रचना सम्बन्धी विचारों की उन्ही द्वारा लिखित गुजराती पुस्तक। |
| इ० हो० रू० | इण्डियन होमरूल : हिन्दस्वराज्य का अंग्रेजी अनुवाद। |
| आत्मकथा | गांधीजी की आत्मकथा। |
| प्रा० प्र० | प्रार्थना-प्रवचन। सस्ता साहित्य मण्डल, नई दिल्ली |
| जी० एन० | गांधी स्मारक संग्रहालय, नई दिल्ली |
| एस० एन० | साबरमती संग्रहालय, अहमदाबाद |
| महात्मा गांधी | संकलन। गांधी-पुस्तक-भण्डार, वम्बई अब अप्राप्य। |
| महात्मा गांधी | स्पीचेज़ ऐण्ड राइटिंग्स आफ़ महात्मा गांधी, मद्रास प्रकाशन |
| स० से० सं० | सर्व-सेवा-संघ, प्रकाशन राजघाट, वाराणसी |
| न० जी० | नवजीवन प्रकाशक, अहमदाबाद |
| रा० अ० | राष्ट्रीय अभिलेखागार (नेशनल आर्काइव्स) नई दिल्ली |

सादर भेंट:—
त्रिलोक चन्द . जैन
गोकुल ~ ~ दुर्गापुरा, जयपुर

# उत्तर प्रदेश में गांधीजी

## भूमिका

उन्नीसवीं शताव्दी के अन्त और वीसवीं शताव्दी के आरम्भ के साथ भारतीय-लोक-जीवन मे जागरण की एक अंगड़ाई दिखाई पडी। शिक्षित भारतीय मे कभी-कभी पराजय और पतन की अनुभूति होने लगी परन्तु सामूहिक रूप से वह समझ नहीं पाता था कि उसे क्या करना चाहिए। इस वेदना ने कई प्रान्तो मे प्रतिहिंसा की भावना गहरी की जिससे कुछ युवक विद्रोही, क्रान्तिकारी हिंसक कृत्यो की ओर आकर्षित और अग्रसर हुए। वाद मे उनका सघटन भी हुआ। परन्तु सव मिलाकर उसका सामूहिक भारतीय लोक-जीवन पर कोई प्रभाव नही था।

दूसरी ओर निष्क्रिय वुद्धिवादियो का एक दल था जो वर्ष मे एक वार, प्रायः वडे दिन की छुट्टियो मे, कहीं एकत्र होते थे और व्रिटिश सरकार से तरह-तरह की याचनाएं, इस देश मे स्वायत्तशासन-सस्थाओ की स्थापना के लिए, करते थे। स्पष्टत इसका रूप एक वाद-विवाद सभा से अधिक कुछ न था।

भारतीय जनता, गुलामी की वेडियो मे वंधी, गरीवी, परावलम्वन और अगणित कठिनाइयो के वीच, शिथिल, भाग्य के चरणो पर असहाय पड़ी किसी तरह दिन विता रही थी।

कुछ ऐसी ही स्थिति मे भारतीय लोकमच पर गाधीजी का उदय हुआ। इस देश के राष्ट्रीय जीवन मे गाधीजी का प्रवेश इस युग की एक आश्चर्यजनक घटना है। उनके आते ही मुर्दे मे हरकत हुई, फिर उसने आँखें खोलीं, कुतूहल से अपने चतुर्दिक निहारा और चन्द दिनो वाद, एक झटके के साथ उठ वैठा। फिर उसने हाँक सुनी और चल पडा।

पहिली वार जन-समूह एक साथ उठा, और चला। पहिली वार उसको अपनी शक्ति की अनुमति हुई। गाधीजी हमारे जीवन पर छा गये। वह हमारे जीवन मे शतधा ज्योतिधारा के रूप मे आये और उन्होंने हमे अपने 'स्वरूप' का वह दर्शन दिया जिसे हम सदियो से भूले हुए थे। उन्होंने हमारे भीतर के सव रहस्यमय और उदात्त तत्वो को झकझोर दिया। हमने समझा कि मानव केवल शरीर-मात्र नहीं है। उन्होंने हमारी आत्मा को स्पर्श किया। जादू हुआ और मिट्टी के लोदो से

निर्जीव मानव अकस्मात् शेर बन गये। व्यक्ति और समाज पर चतुर्दिक छाई भय की तमिस्रा छँट गई और आत्मविश्वास तथा निर्भय सत्कर्म का अरुणोदय हुआ। विश्व के इतिहास में ऐसी दूसरी घटना नही है जिसमें कोटि-कोटि मनुष्यों का असहाय समाज, इस प्रकार इतने थोड़े समय में, देखते-देखते अपने पैरों पर उठ खड़ा हुआ हो।

निश्चय ही भारत के किसी भी अधिवासी के लिए गांधीजी को विस्मृत करना सम्भव नही है। आप उनका विरोध कर सकते है। उनका तिरस्कार कर सकते हैं, उनके सिद्धान्तों का उपहास कर सकते है परन्तु किसी की शक्ति नही कि उनको अपने मानस की परिधि से निकाल सके या उनके प्रभाव से सर्वथा अछूता रह सके।

उत्तर प्रदेश भारत का हृदय है। भारतीय संस्कारों की छाप इस प्रदेश पर वहुत गहरी पड़ी है। इसलिए भारतीय नवजागरण तथा सामूहिक लोकजीवन और राष्ट्रीयता के इतिहास में इस प्रदेश का एक प्रमुख अध्याय है। राष्ट्रीय स्वातन्त्र्य की लम्बी लड़ाई में हिन्दी भाषा-भाषी जन-समूह की सबसे प्रधान भूमिका रही है। इसमें भी उत्तर प्रदेश की एक विशेष स्थिति है। इस अध्याय के लिखने और इस विशेष स्थिति की रचना में गांधीजी की वहुत वड़ी देन है। गुजरात के अतिरिक्त कदाचित् ही दूसरे किसी प्रान्त के जन-जीवन को उन्होंने इतने दीर्घ-काल तक, और इतने घनिष्ठ रूप से प्रभावित किया हो। १८९६ से जो सम्पर्क आरम्भ हुआ, वह मृत्यु के कुछ समय पूर्व तक, १९४७ तक, वना रहा। इस लम्बी अवधि में वह अनेकानेक वार इस प्रदेश में आये। १९१५ से तो उनका सम्वन्ध इस प्रान्त से वहुत प्रगाढ़ रहा। यह भी एक संयोग ही कहना चाहिए कि अपनी सत्याग्रह की प्रयोगशाला उन्होने उत्तराखण्ड में न खोलकर गुजरात में खोली। असहयोग के जमादे में उन्होंने अपने पुत्र देवदास तथा पुत्र-तुल्य महादेव भाई को इस प्रदेश की सेवा के लिए भेजा।

इस प्रदेश का कोना-कोना उनकी पदध्वनि और उनकी ओजस्वी वाणी से ध्वनित और मुखरित हुआ है। उस वाणी में व्यथा है, ऊष्मा है, तेज है, ओज है, स्फूर्ति है। इस प्रदेश की जनता की व्यथा समझने और उसके निराकरण की चेष्टा उनके द्वारा लिखे लेखों एवं टिप्पणियों में दिखाई पड़ती है। हमारे हिमालय, तीर्थों, जनता तथा नेताओं, कार्यकर्त्ताओं, रैयत, कृषि, पशु-धन, जन-जीवन, दैन्य सभी पर उनकी दृष्टि पड़ी है। इस ग्रन्थ में उत्तरप्रदेश से गांधीजी के सम्बन्व के प्रत्येक क्षेत्र की झाँकी देने की चेष्टा की गई है और उनके भाषणों, लेखों, टिप्प-णियों, पत्रों के साथ ही यहां की भूमि पर लिखी उनकी रचनाओं और इस प्रदेश

के निवासियो-द्वारा उनको लिखे पत्रो का संकलन किया गया है। ग्रन्थ बहुत बडा हो गया है फिर भी वह अपूर्ण ही है और यदि समय मिलता एव सुविधा होती तो लगभग इतनी ही और सामग्री सकलित की जा सकती थी। इसमे उत्तरप्रदेश मे उनके सतत जन-सम्पर्क के विविध रूपो का एक क्रमबद्ध विवरण मिलेगा तथा इससे यह भी मालूम होगा कि विविध रूपो मे उन्होंने हमारे लोक-जीवन को किस प्रकार प्रभावित किया है। इसमे पाठक को पीडित एव त्रस्त वर्गो के प्रति उनकी गहन वेदना के भी दर्शन होगे तथा भारतीय महत् संस्कार, पवित्रता, आत्म-वलिदान, निःस्वार्थ सेवा, निष्काम कर्म, अभय और अहिंसा इत्यादि जिन गुणो की वह हमसे अपेक्षा रखते थे तथा जिनका वह स्वय मूर्त्तरूप थे, उनकी भी सहज अभिव्यक्ति दिखाई देगी।

गाधीजी उत्तरप्रदेश मे आकर वसते-वसते रह गये। फिर भी उनके जीवन की अनेक घटनाए इस प्रदेश के साथ जुड़ी हुई हैं। यही उन्होंने सूर्यास्त के पूर्व आहार करने और उसमे केवल पाच ही तक वस्तुए लेने का व्रत लिया था। यही उन्होंने पहली वार हिन्दू विश्वविद्यालय के उद्घाटन के अवसर पर अपना पहिला क्रान्तिकारी भावनाओ एव विचारो से पूर्ण वह भाषण किया था, जिससे तहलका मच गया था। यही उन्होंने (लखनऊ मे) पहली वार भारत के लिए एक-भाषा और एक-लिपि पर जोर देते हुए तत्सम्वन्धी सम्मेलन मे अध्यक्षीय भाषण किया था। यही उन्होंने हिमालय के विराट सौन्दर्य एव महत्ता के दर्शन किये थे और यही उन्होंने अपनी गीता की टीका अनासक्तियोग को पूर्ण किया था तथा उसकी प्रसिद्ध भूमिका लिखी थी। यही वह मालवीयजी महाराज, मोतीलाल जी तथा जवाहरलाल जी के गहरे सम्पर्क मे आये जिससे उनके जीवन की रचना और विचारधारा एक सीमा तक प्रभावित हुई और उनके, विशेषत जवाहरलाल जी के घनिष्ठ सम्पर्क ने भारत की राजनीति को एक ऐसी दिशा की ओर जाने का मार्ग प्रशस्त किया जो वाद मे उनके स्वप्नो से दूर चली गई। इस पुस्तक मे सकलित सामग्री से इस वात पर वहुत प्रकाश पडता है कि कैसे वह नेहरू-परिवार से दिन-दिन अधिक सम्वद्ध होते गये और जवाहरलाल के प्रति क्यो उनका स्नेह लगभग हलकी आसक्ति मे वदल गया था।

आज हम गाधीजी के मार्ग और आदर्श से भटक गये हैं और जीवन के प्रत्येक क्षेत्र मे विशृखल, विजडित और विघटित होते जा रहे हैं और जिन मूल्यो ने हमे एक दिन विश्व के सवसे वडे साम्राज्य से आखें मिलाकर उसे निर्भय चुनौती देने की शक्ति प्रदान की थी, उसे भूलते जा रहे हैं। हमारे उनके पास पहुँचने और उनको समझकर उनसे प्रकाश लेने की शायद कभी इतनी आवश्यकता नही थी,

जितनी आज है। इस ग्रन्थ में हमारी चेतना के जागरण-काल की झांकी मिलेगी और यदि हम अपने अतीत के उन शक्तिमान क्षणों की याद करलें, जब गांधीजी हमारे बीच में थे, तो शायद उससे हमें कुछ शक्ति और दिशा ही मिलेगी।

इस प्रदेश से गांधी जी के हर तरह के सम्पर्क की सामग्री ग्रन्थ में दी गई है। इस सामग्री के संकलन में हमें नेहरू संग्रहालय तथा गांधी स्मारक संग्रहालय नई दिल्ली के अधिकारियो से सब प्रकार की सहायता प्राप्त हुई जिसके लिए मैं उनका आभारी हूं। इस ग्रन्थ में गांधीजी के लिखे जो पत्र दिये गये है उनके अध्ययन से अनेक तत्वों पर नूतन प्रकाश पड़ता है। जवाहरलाल जी के प्रति गांधी जी कैसे अधिकाधिक आर्कषित होते गये और अन्त में एक प्रकार से उनके पारिवारिक वुजुर्ग हो गये, दोनों की विचार-धाराओं और कार्यप्रणालियों तथा दृष्टि में क्या अन्तर था, इस पर भी इन पत्रों से काफी रोशनी पड़ती है। इसी प्रकार अनेक पत्रों में गांधीजी की करुणा, ममता, प्रेरणा और पथ-दर्शन विखरा पड़ा है। इनसे यह भी पता चलता है कि वह कितने विराट थे और कितने विविध जनों को अपनी छाती से चिपटा लेने की शक्ति उनमें थी।

सामग्री के संकलन में, प्रारम्भिक अवस्था में श्री अविनाशचन्द्र श्रीवास्तव ने पर्याप्त सहायता की जिसके लिए हम उनके आभारी है। हम इन्दिराजी के बहुत आभारी है जिनकी कृपा से हम नेहरू संग्रहालय में उपलब्ध |उस सारी सामग्री का उपयोग कर सके, जो जवाहरलाल जी और गांधी जी के पत्र-व्यवाहर के सम्वन्ध में वहां प्राप्त थी। इसी प्रकार उत्तरप्रदेश शासन (सूचना विभाग), कुंवर सुरेश सिंह, श्री राजीवलोचन शाह, श्री शान्तिलाल त्रिवेदी, कल्याण—सम्पादक श्री हनुमानप्रसाद पोद्दार तथा अन्य सब संस्थाओं एवं बन्धुओं का भी मै आभार मानता हूं जिन्होंने गांधीजी के पत्रों, सम्बन्धित चित्रों तथा अन्य सामग्री के रूप में हमारी सहायता की है।

अन्त में हम सम्मेलन मुद्रणालय के अधिकारियों एवं कर्मचारियों के प्रति आभारी हैं जिन्होंने वड़े उत्साह एवं शीघ्रता से पुस्तक का मुद्रण-कार्य सम्पन्न किया है।

वापू निर्वाण-दिवस
३०-१-१९७०

**श्रीरामनाथ 'सुमन'**

# उत्तर प्रदेश (तब संयुक्त प्रान्त) में गांधीजी के आगमन की मुख्य तिथियां

१८९६

जुलाई ५ : अकस्मात् प्रयाग आगमन। 'पायोनियर'-सम्पादक से भेंट। संगम-स्नान-दर्शन।

१९०२

फरवरी २२ या २३। काशी-आगमन। पण्डे के घर टिके। विधिवत गंगा-स्नान, श्री विश्वनाथ-दर्शन, श्रीमती एनी बेसेण्ट से भेंट।

१९१५

अप्रैल ५ : कुम्भ मेले मे हरद्वार पहुचे।
अप्रैल ६ : गुरुकुल कागडी मे महात्मा मुशीराम से भेंट।
अप्रैल ७ : ऋषिकेश, लक्ष्मण-झूला और स्वर्गाश्रम की यात्रा।
अप्रैल ८ : गुरुकुल कागडी के ब्रह्मचारियो-द्वारा स्वागत।
अप्रैल ९ : सूर्यास्त के पूर्व आहार और उसमे केवल ५ वस्तुए लेने लेने का व्रत।
अप्रैल १४ : मथुरा-वृन्दावन की यात्रा।

१९१६

फरवरी ३ : काशी-आगमन। श्री विश्वनाथ-दर्शन।
फरवरी ४ : हिन्दू विश्वविद्यालय मे भाषण।
फरवरी ५ : काशी नागरी-प्रचारिणी सभा मे भाषण।
फरवरी ६-७ : काशी मे विविध कार्य।
मार्च १८ : हरद्वार गुरुकुल के अछूतोद्धार सम्मेलन मे भाषण।
मार्च १९ · हरद्वार मे स्फुट कार्य।
मार्च २० · गुरुकुल के वार्षिकोत्सव मे भाषण।

मार्च २१-२२ : हरद्वार में स्फुटकार्य।
मार्च २३ : आर्य-समाज भवन हरद्वार में भापग।
दिसम्बर २३ : म्योर कालेज इलाहाबाद में भापण।
दिसम्बर २३ : इलाहाबाद की सार्वजनिक सभा में भापण।
दिसम्बर २६-३० : लखनऊ कांग्रेस में शामिल हुए।
दिसम्बर २८ : लखनऊ कांग्रेस में गिरमिटिया समस्या पर प्रस्ताव रक्खा।
दिसम्बर २९ : लखनऊ। अखिल भारतीय एक-भापा और एक-लिपि सम्मेलन की अध्यक्षता।
दिसम्बर ३० : लखनऊ। विविव कार्य।
दिसम्बर ३१ : लखनऊ। मुस्लिम-लीग अविवेशन में हिन्दू-मुस्लिम ऐक्य पर भाषण।

१९१७

अक्तूवर ६ : इलाहावाद। भारतीय कांग्रेस कमेटी और भारतीय मुस्लिम लीग की परिषद् की संयुक्त बैठक में शामिल हुए।
नवम्बर २८ : अलीगढ़। लायल पुस्तकालय के मैदान और अलीगढ़ कालेज में छात्रों के समक्ष भाषण।

१९१९

मार्च ११ : लखनऊ में सत्याग्रह पर भाषण।
मार्च ११ : इलाहावाद में सत्याग्रह पर भाषण।

१९२०

जनवरी २० : इलाहावाद। मोतीलाल नेहरू से भेंट।
जनवरी २१ : कानपुर। स्वदेशी भण्डार का उद्घाटन।
जनवरी २२ : मेरठ। जुलूस, आम जनता, नगर-पालिका तथा खिलाफत कमेटी की ओर से मानपत्र। सार्वजनिक सभा तथा स्त्रियों की सभा में भाषण।
जनवरी २२ : मुजफ्फरनगर। रात को ११ वजे सभा।
फरवरी २० : काशी: पंजाव के उपद्रवों पर कांग्रेस की रिपोर्ट का मस्विदा अध्यक्ष मोतीलाल को प्रेषित।

फरवरी २१ : काशी। हिन्दू विश्व-विद्यालय के विद्यार्थियो की सभा में भापण।

मई ३० : काशी। अखिल भारतीय काग्रेस कमेटी की बैठक मे भाग लिया।

मई ३१ : काशी-इलाहाबाद।

जून १ : इलाहाबाद। सयुक्त हिन्दू-मुस्लिम सम्मेलन मे भाग।

जून २ . इलाहाबाद।

जून ३ . इलाहाबाद। केन्द्रीय खिलाफत कमेटी की बैठक मे असहयोग पर भापण।

अक्तूबर ११ ' मुरादाबाद। संयुक्तप्रान्तीय सम्मेलन मे भापण।

अक्तूबर १२ : अलीगढ। विद्यार्थियो से भेंट।

अक्तूबर १४ : कानपुर। भापण।

अक्तूबर १५ : लखनऊ। भापण।

अक्तूबर १७ : बरेली। नगर-पालिका मे अभिनन्दन।

नवम्बर २०-२१ : झासी। भापण।

नवम्बर २३ ' अलीगढ। वहा होकर आगरा। सार्वजनिक सभा और विद्यार्थियो की सभा मे भापण।

नवम्बर २५, २६, २७ ' काशी।

नवम्बर २६ ' काशी। विश्वविद्यालय के विद्यार्थियो की सभा तथा सार्वजनिक सभा मे भापण।

नवम्बर २८ ' इलाहाबाद सार्वजनिक सभा मे भापण।

नवम्बर २६ ' इलाहाबाद। महिलाओ की सभा मे भाषण।

नवम्बर ३० : इलाहाबाद। विद्यार्थियो की सभा मे भाषण।

दिसम्बर १ : इलाहाबाद। तिलक विद्यालय का उद्घाटन और भाषण।

१९२१

फरवरी ६ : काशी। टाउन हाल के मैदान मे सार्वजनिक सभा।

फरवरी १० ' काशी। काशी विद्यापीठ के शिलान्यास पर भाषण। फैजाबाद मे भाषण।

फरवरी २६ . लखनऊ। खिलाफत-सभा में भापण।

मई ८ . इलाहाबाद। सरूपकुमारी नेहरू के विवाहोत्सव मे शामिल हुए।

मई ९ : इलाहाबाद।

मई १० : इलाहाबाद। इलाहाबाद–जिला-सम्मेलन में भाषण।

अगस्त ५ : अलीगढ़।

अगस्त ६ : मुरादाबाद। सार्वजनिक सभा, महिला-मण्डल की तथा महाराजा थियेटर की सभाओं में भाषण।

अगस्त ७ : लखनऊ। अमीनुद्दौला पार्क की महती सार्वजनिक सभा में भाषण।

अगस्त ८ : लखनऊ। काठियावाड़ के राजा-महाराजाओं के नाम अपील।

अगस्त ९ : कानपुर। महिलाओं की तथा वस्त्र-व्यापारियों की सभा में भाषण। नागरिकों-द्वारा दिये गये अभिनन्दन पत्र के उत्तर में भाषण।

अगस्त १० : इलाहाबाद। महिलाओं की सभा में भाषण। शाम को स्वराज्य-सभा के मैदान में आयोजित सार्वजनिक सभा में भाषण।

## १९२५

अक्तूबर १६ : बलिया। जिला परिषद् में भाषण।

अक्तूबर १७ : काशी। काशी विद्यापीठ की सभा में भाषण।

अक्तूबर १७ : लखनऊ। दो सभाओं में भाषण।

अक्तूबर १७ : सीतापुर। हिन्दू सभा और वैद्य-सभा-द्वारा अभिनन्दन। नगरपालिका द्वारा मानपत्र।

अक्तूबर १८ : सीतापुर। हिन्दी-साहित्य सम्मेलन में भाषण।

अक्तूबर १८ : सीतापुर। संयुक्तप्रान्तीय राजनीतिक सम्मेलन में चर्खा और खादी पर भाषण।

अक्तूबर १८ : सीतापुर। अस्पृश्यता-विरोधी सम्मेलन में भाषण।

दिसम्बर २३ : कानपुर पहुंचे।

दिसम्बर २४ : कानपुर। स्वदेशी प्रदर्शिनी का उद्घाटन।

दिसम्बर २५ : कानपुर। कांग्रेस-अधिवेशन में दक्षिण अफ़्रीका के भारतीयों से सम्बन्ध रखनेवाला प्रस्ताव।

दिसम्बर २६ : कांग्रेस-अधिवेशन में भाषण। 'ज़माना' को सन्देश।

दिसम्बर २७ : कानपुर।

दिसम्बर २८ : कानपुर। मौन-दिवस।

दिसम्बर २९ : कानपुर। एसोसियेटेड प्रेस आफ इण्डिया के प्रतिनिधि से भेंट।

१९२७

जनवरी ७, ८ · काशी। गाधी आश्रम के वार्षिकोत्सव मे शामिल हुए।

जनवरी ९ : काशी। दशाश्वमेध घाट पर गगास्नान तथा स्व० स्वामी श्रद्धानन्द को जलाञ्जलि।

जनवरी १० : काशी।

मार्च मध्य : गुरुकुल कागडी के रजत-जयन्ती महोत्सव मे शामिल हुए।

१९२९

जून १३ : बरेली। नगर-पालिका द्वारा मानपत्र। सभा में भाषण।

जून १४ : हल्द्वानी, काठगोदाम और ताकुला। भाषण। नैनीताल।

जून १५ : नैनीताल। महिलाओ की सभा मे भाषण।

जून १५ : भवाली। स्त्रियो की सभा। शिल्पकारो-द्वारा मानपत्र। सार्वजनिक सभा।

जून १६-१८ . गरमपानी। ताडीखेत। प्रेम विद्यालय के वार्षिकोत्सव में शामिल हुए।

जून १८ : रानीखेत। रानीखेत मे स्त्रियों और पुरुषो की एक-एक सभा। अलमोडा। नगरपालिका का मानपत्र-ग्रहण।

जून १९ : अलमोडा। स्त्रियो की सभा।

जून २० : अलमोडा। सार्वजनिक सभा।

जून १८ से जुलाई २ . अलमोड़ा और कौसानी मे विश्राम तथा लक्ष्मणेश्वर, वागेश्वर आदि।

जुलाई ३ . रामनगर।

जुलाई ४ . काशीपुर।

सितम्बर ११ से २० तक : आगरा, मथुरा, अलीगढ इत्यादि।

सितम्बर २० : मैनपुरी

सितम्बर २१ . फर्रुखाबाद

सितम्बर २२ कन्नौज

सितम्बर २२-२४ कानपुर

सितम्बर २५-२६ : बनारस
सितम्बर २७-२६ : लखनऊ
सितम्बर ३० से अक्तूबर १ : फैजाबाद
अक्तूबर २ : बनारस
अक्तूबर २-३ : गाजीपुर
अक्तूबर ३ : आजमगढ़
अक्तूबर ४-७ : गोरखपुर
अक्तूबर ८-६ : बस्ती
अक्तूबर ६-१० : गोंडा
अक्तूबर १० : बाराबंकी
अक्तूबर १०-११ : हरदोई
अक्तूबर ११ : शाहजहांपुर
अक्तूबर ११-१२ : मुरादाबाद
अक्तूबर १३ : धामपुर
अक्तूबर १३-१४ : नगीना
अक्तूबर १५ : हरद्वार
अक्तूबर १६-१७ : देहरादून
अक्तूबर १८ : मसूरी। १५ दिन विश्राम।
नवम्बर ४ : अलीगढ़
नवम्बर ८ : वृन्दावन
नवम्बर ११ : शाहजहांपुर
नवम्बर १३ : रायबरेली
नवम्बर १३-१४ : कालाकांकर
नवम्बर १५-१८ : इलाहाबाद
नवम्बर २४ : संयुक्तप्रान्त से प्रस्थान।

१९३१

फरवरी २-१६ : इलाहाबाद
मई १६-२१ : नैनीताल (ताकुला के गांधी मन्दिर में निवास)। सर मालकम हेली से भेंट।

१९३४

जुलाई २२-२६ : कानपुर

जुलाई २२ : कानपुर। नगर-पालिका और जिला-परिषद् के मानपत्र, सार्वजनिक सभा।

जुलाई २३ · कानपुर। मौन-दिवस।

जुलाई २४ : कानपुर। तिलक हाल का उद्घाटन, हरिजन-सेवक सघो के कार्यकर्त्ताओ से भेंट, विद्यार्थियो की सभा, सनातन धर्म कालेज के विद्यार्थियो का मानपत्र।

जुलाई २५ · कानपुर। लखनऊ जाना-आना। लखनऊ मे महिला-सभा, बाल-सभा तथा सार्वजनिक सभा। कानपुर : विविध ज़िलो की थैलिया, ज़िला हरिजन-सेवक सघो के प्रतिनिधियो से मुलाकात; प्रान्तीय आर्य-प्रतिनिधि सभा का मानपत्र, हरिजन-बस्तियो का निरीक्षण; गुजरातियो का मानपत्र।

जुलाई २६ : कानपुर। काग्रेस वालो जिले के हरिजन कार्यकर्त्ताओ तथा सयुक्तप्रान्तीय खादी-विक्रेताओ से भेंट; महिला-सभा; हरिजन-बस्तियो का निरीक्षण।

जुलाई २७ : काशी। सार्वजनिक कार्य।

जुलाई २८ : काशी। सार्वजनिक कार्य, काशी विद्यापीठ-द्वारा स्वागत।

जुलाई २९ काशी। जिलो के प्रतिनिधि-मण्डलो से मुलाकात, हरिजन-सेवक-सघ के केन्द्रीय बोर्ड की बैठक।

जुलाई ३० . काशी। मौन-दिवस।

जुलाई ३१ : काशी। हरिजन विद्यार्थियो का मानपत्र, सार्वजनिक सभा।

अगस्त १ : काशी। हिन्दू विश्वविद्यालय के विद्यार्थियो का मानपत्र, हरिजन कार्यकर्त्ताओ की बैठक, हरिजनो की सभा, काग्रेसवालो की बैठक।

अगस्त २ : काशी। हरिजन-बस्तियो तथा कबीर-मठ का निरीक्षण, काशी की पण्डित-मण्डली का मानपत्र, महिलाओ की सभा।

१९३६

मार्च २८ . लखनऊ। ग्रामोद्योग प्रदर्शनी का उद्घाटन।

अप्रैल ५ : इलाहाबाद। हिन्दी-साहित्य-सम्मेलन के संग्रहालय का उद्घाटन।

१२ अप्रैल तक : लखनऊ में विविध कार्य।

अक्तूबर मध्य भाग : काशी। भारतमाता के मन्दिर का उद्घाटन, कला-भवन का निरीक्षण।

१९३९

नवम्बर १७ से नवम्बर २३ तक : इलाहाबाद। भारतीय कांग्रेस कमेटी की बैठक।

नवम्बर १९ : इलाहाबाद। कमला नेहरू अस्पताल का शिलान्यास।

१९४१

फरवरी २८ : इलाहाबाद। कमला नेहरू अस्पताल का उद्घाटन।

१९४२

जनवरी २१ : काशी। हिन्दू विश्वविद्यालय के जयन्ती समारोह में।

जनवरी २२ : काशी। कांग्रेस कार्य-कर्त्ताओं से भेंट।

१९४६

मई २५-२६ : मसूरी-आगमन। ९ जून तक मसूरी में रहे। विविध-भाषण।

१९४७

जून २१ : हरद्वार। सरहदी सूबे और पंजाब से आये निराश्रितों की छावनियों का निरीक्षण।

# उत्तर प्रदेश में गांधीजी

## विषयानुसारिणी अनुक्रमणिका

## ४. सम्बोध (गांधीजी के पत्र उत्तर प्रदेश-वासियों को) [२५३-६९८]

---

१. छपाई में गलती से इस पर १७ की जगह १८ क्रमांक छप गया है। २. छपाई में गलती से १८ की जगह १९ छप गया है। ३. छपाई की गलती से १९ की जगह १७ छप गया है।

**६. संवेदन (गांधी जी की उत्तर प्रदेश-सम्बन्धी टिप्पणियां)** [८३१–९९६]

# उत्तरप्रदेश में गांधीजी

## कालक्रमानुसारिणी अनुक्रमणिका

१९२४

## तिथि-विहीन रचनाएं



प्रयाग की एक सभा मे प० मोतीलाल नेहरू और महामना मालवीय के साथ

सौजन्य कुवर सुरेश सिंह



इलाहाबाद की सार्वजनिक सभा मे मच पर आचार्य कृपालानी, टण्डनजी, मोतीलालजी तथा मालवीयजी के साथ

सौजन्य . सूचना विभाग उ० प्र०



इलाहाबाद कांग्रेस कार्य समिति मे

सौजन्य सूचना विभाग उ० प्र०



मोतीभवन : ताकुला (१९[illegible]
जहां गांधी जी ठहरे थे

सौजन्य :
श्री राजीवलोचन शाह



अलमोड़ा में (१९२९)

सौजन्य :
सूचना विभाग उ० प्र०



१९२९ : मोतीभवन
ताकुला में

सौजन्य :
राजीवलोचन शाह

अलमोड़ा मे



सौजन्य · सूचना
विभाग उ० प्रदेश



लक्ष्मणेश्वर की
सार्वजनिक सभा मे

सौजन्य : सूचना
विभाग उ० प्र०

१६२६ कालाकांकर मे



सौजन्य . सूचना
विभाग उ० प्र०



ताकुला (१६२६) पहुंचते हुए　　सौजन्य : श्री राजीवलोचन शाह



१६२६ : कालाकाँकर मे　　सौजन्य : कुंवर सुरेश सिंह



ताकुला (नैनीताल) में : १९३१     सौजन्य : सूचना-विभाग उ० प्र०



भारतमाता मन्दिर काशी के उद्घाटन मे डा० भगवानदास के साथ
सौजन्य : सूचना विभाग उत्तर प्रदेश



इलाहाबाद की सार्वजनिक सभा मे

सौजन्य सूचना विभाग उ० प्र०

अनासक्ति-आश्रम : एक कक्ष



सौजन्य सूचना विभाग उ० प्र०



ताकुला मे गोविन्दलाल साह से बात करते हुए (१९३१)

सौजन्य सूचना विभाग उ० प्र०



१६२६ काशी विद्यापीठ वाराणसी में आम का पौधा लगाते हुए
सौजन्य : सूचना-विभाग, उत्तर प्रदेश

[illegible]



काशी मे मालवीय जी के साथ जनवरी १६४२  नीचे राधाकृष्णन प्रणाम कर रहे हैं

हि० वि० वि० के रजत जयन्ती समारोह में



वौद्ध विहार सारनाथ में : जनवरी १६४२

वाराणसी मे मालवीयजी के साथ (१६४२)





मालवीय जी के निवास-स्थान पर काशी मे जनवरी १६४२

कमला नेहरु अस्पताल के उद्घाटन के पूर्व अनुष्ठान करते हुए







कमला नेहरु अस्पताल का शिलान्यास करते हुए





कमला नेहरू अस्पताल का उद्घाटन करते हुए · २८।२।१९४१



हरद्वार मे निराश्रितो के बीच (१९४७)



अनासक्ति-आश्रम, कौसानी का दृश्य

# उत्तरप्रदेश में गांधीजी : एक सिंहावलोकन

गाधीजी उत्तर प्रदेश मे पहिली वार १८९६ मे ५ जुलाई को कलकत्ता से गुजरात जाते हुए पधारे थे। उस समय उन्होने गोरो के दैनिक पत्र 'पायोनियर' के सम्पादक मि० चेजनी से भेंट की; उन्हे दक्षिण अफ्रीका-प्रवासी भारतीयो की कठिनाइयो एव अन्य समस्याओ मे दिलचस्पी लेने के लिए प्रेरित किया। फिर त्रिवेणी-सगम मे जाकर स्नान-दर्शनादि किये और दूसरे दिन ६ जुलाई को चले गये। यहा वह केलनर के होटल मे ठहरे थे।

**प्रयाग में : १८९६**

दूसरी वार कलकत्ता काग्रेस से राजकोट जाते हुए १९०२ की सम्भवतः २२ या २३ फरवरी को, वह काशी आये। काशी की गन्दगी और मन्दिरो के पास के अस्वच्छ वातावरण का प्रभाव उन पर अच्छा नही पडा। सुवह काशी स्टेशन पर उतरकर वह एक पण्डे के घर ठहरे। निराहार रहकर गगा-स्नान किया। वारह वजे दिन तक पूजा-स्नान से निवृत्त होकर काशी विश्वनाथ के दर्शन किये परन्तु सँकरी, फिसलनी, गन्दी गलियो, अशान्त वातावरण से उनको वडी निराशा हुई। फिर ज्ञानवापी आदि होते हुए डेरे पर लौट आये। इस अवसर पर उन्होंने प्रसिद्ध श्रीमती वेसेण्ट के स्थान पर जाकर उनके दर्शन किये।

**काशी में : १९०२**

काशी से वह आगरा, जयपुर होते हुए राजकोट को रवाना हुए। राजकोट वह २६ फरवरी को पहुंचे। वहा से उन्होंने ४ मार्च को जो पत्र गोखले को लिखा उसमें भी काशी-यात्रा और स्टेशन पर यात्रियो के साथ होनेवाले दुर्व्यवहार की टीका की।

१९०२ के अन्तिम भाग मे गाधीजी दक्षिण अफ्रीका चले गये और वहा की राजनीति मे ऐसे उलझे कि १९१५ तक भारत की ओर विशेष ध्यान देना सम्भव नही हुआ। ९ फरवरी १९१५ को वह वम्वई लौटे। और गोखले की सलाह से देश-भ्रमण कर वास्तविक स्थिति का ज्ञान प्राप्त करने का निश्चय किया। कलकत्ता और वर्मा की यात्रा करने के वाद कस्तूरवा के साथ ५ अप्रैल १९१५

**हरद्वार मे : १९१५**

सोमवार की शाम को हरद्वार पहुंचे। वहां श्रवणनाथ के बगीचे में ठहरे और प्रसिद्ध काली कमलीवाले सन्त बाबा रामनाथ से भेंट की।

६ अप्रैल मंगलवार की सुबह गुरुकुल कांगड़ी देखने गये और महात्मा मुंशीराम (बाद के स्वा० श्रद्धानन्द) से भेंट की। ७ को ऋषिकेश, लक्ष्मण झूला गये। स्वर्गाश्रम देखा। स्वामी नारायण एवं स्वामी मंगलनाथ से भेंट की। ८ को ज्वालापुर महाविद्यालय, हिन्दू सभा और ऋषिकुल देखा। उसी दिन गुरुकुल के ब्रह्मचारियों की ओर से उनका स्वागत किया गया। उस अवसर पर महात्मा मुंशीराम ने कहा था "मुझे आशा है कि श्री गांधी भारत के लिए ज्योति-स्तम्भ बन जायंगे।" उनकी वह भविष्यवाणी आगे चलकर पूर्णतः सफल और सार्थक हुई।

**नवीन व्रत**

इसी हरद्वार-यात्रा में ९ अप्रैल गुरुवार को उन्होंने एक नवीन व्रत लेने का निश्चय किया कि हिन्दुस्तान में २४ घण्टों में पाँच ही वस्तुओं का, और वह भी सूर्यास्त से पहिले, आहार करेंगे। इनमें पानी शामिल नहीं था किन्तु इलायची इत्यादि भी उनमें गिन ली गई थी। यह व्रत दूसरे दिन १० अप्रैल को शुरू हो गया। ११ को मोहनी आश्रम, रामकृष्ण मिशन इत्यादि देखकर दिल्ली रवाना हो गये। दिल्ली से वह १४ अप्रैल बुधवार को दोपहर वृन्दावन पहुंचे। वहां प्रेम महाविद्यालय, ऋषिकुल, गुरुकुल तथा रामकृष्ण मिशन देखा। फिर मथुरा होते हुए मद्रास चले गये।

## १९१६

**विश्व-विद्यालय में भाषण**

१९१६ तक उत्तरप्रदेश (तब संयुक्त प्रान्त) से गांधीजी का सम्पर्क बढ़ने लगा था। ४ फरवरी १९१६ को भारत के वाइसराय लार्ड हार्डिंज ने काशी में हिन्दू-विश्वविद्यालय का उद्घाटन किया। इस अवसर पर कितने ही गण्य-मान्य लोग और राजा-महाराजा एकत्र हुए थे। विश्वविद्यालय के कर्त्ता-धर्त्ता-विधाता मालवीयजी यद्यपि राजनीति में गांधीजी से कुछ भिन्न विचार रखते थे किन्तु उनकी सरलता, सेवा-वृत्ति, आडम्बरहीन जीवन तथा भारतीय संस्कृति में उनकी गहरी निष्ठा से इतने प्रभावित थे कि उनके प्रति आकर्षित होते गये। मालवीयजी ने भारतीय आदर्शों की रक्षा और उत्कर्ष के लिए ही विश्वविद्यालय की स्थापना, काशी-जैसे पुरातन तीर्थ में गंगा-तट के समीप की थी। इसलिए उन्होने उक्त अवसर पर छात्रों को सम्बोधन करने के लिए गांधीजी से स्वभावतः आग्रह किया। गांधी-

जी सकोची स्वभाव के होने के कारण स्वय ऐसे अवसर से वचना चाहते थे किन्तु अग्रज-स्वरूप मालवीयजी महाराज के विशेष आग्रह की अवहेलना न कर सके और इस अवसर पर उन्होंने जो भाषण किया उससे तहलका मच गया। यह भाषण गाधीजी के भापणो मे, भारतीय राष्ट्रीय चिन्ता-धारा की दृष्टि से, एक प्रधान स्थान रखता है। यह भापण ऐसे अवसरो पर किये जानेवाले परम्परावादी भाषणो से विल्कुल भिन्न था। एक ओर उसमे भारत के पतन एवं विवश स्थिति की चर्चा थी, दूसरी ओर एक गहरी नैतिक प्रेरणा तथा भारतीय भाषा, वेश-भूषा, सस्कार और देश की दीनता को देखते हुए तदनुकूल आचरण वनाने का प्रवल आग्रह था। सार्वजनिक मच से, जहा ब्रिटिश-सत्ता की छत्रछाया मे पले राजा-महाराजाओ का जमघट हो, यह भापण एक चुनौती लिये आया था। यह एक विल्कुल ही नवीन प्रकार का भापण था।

**विश्वनाथ-दर्शन**

काशी-आगमन के इस अवसर पर गाधीजी ने ३ फरवरी को श्री विश्वनाथ-दर्शन किया और ५ को काशी नागरी-प्रचारिणी सभा के वाईसवें वार्षिकोत्सव मे, जिसकी अध्यक्षता कश्मीर के महाराजाधिराज कर रहे थे, भाषण करते हुए कहा, "जिस भाषा मे तुलसी-दास—जैसे कवि ने कविता की हो वह अवश्य पवित्र है और उसके सामने कोई भाषा ठहर नही सकती।" ७ फरवरी तक काशी मे रहकर वह वम्वई चले गये।

**हरद्वार मे**

प्राय डेढ मास के पश्चात् वह पुन सयुक्त प्रान्त मे आये। इस वार १८ मार्च से २३ मार्च तक वह प्राय हरद्वार, मुख्यत गुरुकुल, मे रहे। १८ मार्च को वह गुरुकुल अछूतोद्धार सम्मेलन मे शामिल हुए और अस्पृश्यता-निवारण की आवश्यकता पर जोर देते हुए कहा कि हिन्दुओं को प्रायश्चित्त-भावना से यह कार्य करना चाहिए। २० मार्च को गुरुकुल के पुरस्कार-वितरण समारोह मे भापण देते हुए उन्होंने कहा—"पाठशाला को ग्रामीण जीवन, ग्रामीण शिल्प, खुली हवा, आजादी तथा अपने लोगो की सेवा के प्रति आकर्पण उत्पन्न करना चाहिए।" इसी दिन (२० मार्च) गुरुकुल कागडी के वार्षिकोत्सव मे उन्होंने मार्मिक भापण किया जिसमे कहा कि "उचित धार्मिक भावना हमारी सवसे वडी तात्कालिक आवश्यकता है। निर्भयता का गुण विना धार्मिक चेतना के प्राप्त नही किया जा सकता।" इस भापण मे उन्होंने ग्रामीण उद्योगो के शिक्षण पर भी जोर दिया। २२ मार्च को उनकी तवीयत खराव हो गई। २३ को आर्यसमाज-भवन मे उन्होंने

दयानन्द स्कूल के विद्यार्थियों के समक्ष भाषण करते हुए कहा कि उन्हें अपनी आत्मा के प्रति सच्चा वनना चाहिए तभी वे देश के प्रति भी सच्चे वन सकेंगे।

**प्रयाग में**

इसी वर्ष दिसम्वर में गांधीजी पुनः संयुक्तप्रान्त में आये और कई दिनों (२२ से ३१ दिसम्वर) तक इलाहावाद और लखनऊ में रहे। २२ दिसम्वर को म्योर सेण्ट्रल कालेज, इलाहावाद की अर्थशास्त्र-समिति के तत्वावधान में आयोजित सभा में वह वोले। पं० मदनमोहन मालवीय इस सभा के अध्यक्ष थे और डा० तेजवहादुर सप्रू, डा० सुन्दरलाल (विश्वविद्यालय के तत्कालीन उप-कुलपति), एच० एस० एल० पोलक, सर्वश्री चिन्तामणि, शिवप्रसाद गुप्त, पुरुषोत्तमदास टण्डन तथा डा० ई० जी० हिल इत्यादि अनेक प्रतिष्ठित व्यक्ति सभा में आये थे। व्याख्यान का विषय था—'क्या आर्थिक उन्नति वास्तविक उन्नति के विपरीत जाती है?' इस भाषण में आर्थिक समृद्धि से नैतिक समृद्धि के ह्रास होने की वात पर जोर देते हुए उन्होंने अन्त में कहा—"ब्रिटिश छत्र-छाया में हमने वहुत कुछ सीखा है, किन्तु मेरा यह निश्चित मत है कि ब्रिटेन यथार्थ नैतिकता की दिशा में कुछ भी देने में असमर्थ है।...हम इस सम्वन्ध से उसी दशा में लाभ उठा सकते हैं जव हम अपनी सभ्यता और अपनी नैतिकता से विचलित न हों।... हमें सर्वप्रथम दैवी सम्पद् की, परमपिता के राज्य और उसकी पवित्रता की कामना करनी चाहिए। जो ऐसा करेगा उसे यह अमोघ वचन मिला हुआ है कि उसके पास सव वस्तुएं आ जायँगी। सच्चा अर्थशास्त्र यही है।"...

२३ दिसम्वर को गांधीजी ने इलाहावाद की एक वहुत वड़ी सार्वजनिक सभा में, जो मुंशी रामप्रसाद के वाग़ कटघर रोड में मालवीयजी महाराज की अध्यक्षता में हुई थी, प्राचीन एवं अर्वाचीन शिक्षा-नीति पर भाषण करते हुए अंग्रेजी भाषा के माध्यम से शिक्षा देने की आधुनिक प्रणाली पर गहरा प्रहार किया और प्राचीन शिक्षा-प्रणाली की प्रशंसा करते हुए कहा—"उसका आधार संयम और ब्रह्मचर्य था। यह इसी शिक्षा-प्रणाली का प्रताप है कि हजारों वर्षों से अनेक प्रकार के आघात सहने पर भी भारतीय सभ्यता आज तक जीवित है।... भारतीय सभ्यता का प्रधान आधार आध्यात्मिक वल है। वह भौतिक वल से कहीं वढ़कर है। भारतवर्ष प्रधानतः धर्मभूमि है और उसे धर्मभूमि वनाये रखना भारतवासियों का सवसे वड़ा कर्त्तव्य है।"

२६ से ३० दिसम्वर तक वह लखनऊ रहे। यहां वह भारतीय राष्ट्रीय

महासभा के इकतीसवें अधिवेशन मे शरीक हुए तथा २८ दिसम्बर के अधिवेशन मे गिरमिटिया मजदूरो के सम्बन्ध मे एक प्रस्ताव रक्खा जो पास हो गया। २९ दिसम्बर को 'भारतीय एक भाषा और एक-लिपि सम्मेलन' लखनऊ मे ही उनकी अध्यक्षता मे हुआ। वह टूटी-फूटी हिन्दी मे बोले और कहा—"आप अपनी भाषा मे बोलें, अपनी भाषा मे लिखें। लाट साहब या सरकार को गरज होगी तो वे सुनेंगे।" ३१ दिसम्बर को वह मुस्लिम लीग की बैठक मे शामिल हुए और वहा हिन्दू-मुस्लिम ऐक्य तथा मिल-जुलकर काम करने की अपील की।

लखनऊ में

## १९१७ में

१९१७ मे वह चम्पारन के निलहे गोरो के अत्याचार से वहा के किसानो को राहत दिलाने तथा तत्सम्बन्धी सत्याग्रह की तैयारी मे लगे रहने के कारण केवल दो बार सयुक्तप्रान्त आ सके। ६ अक्तूबर १९१७ को अखिल भारतीय काग्रेस कमेटी और भारतीय मुस्लिम लीग की परिषद की सयुक्त बैठक इलाहाबाद मे हुई थी, उसमे वह शामिल हुए। २८ नवम्बर को अलीगढ पहुचे। छात्रो की भारी भीड ने उनका स्वागत किया और स्टेशन से लायल पुस्तकालय के मैदान तक उनका जुलूस निकाला। वहा गाधीजी ने हिन्दू-मुस्लिम एकता पर भाषण करते हुए कहा—"दोनो को अपने झगडे पारिवारिक झगडो की तरह तय कर लेने चाहिए।"

## १९१९ में

१९१८ मे अनेक कार्यों मे व्यस्त हो जाने के कारण वह एक बार भी सयुक्त-प्रान्त मे न आ सके। उत्तरार्द्ध भाग मे वह प्राय अस्वस्थ रहे। जरा अच्छा होते कि फिर बीमार पड जाते। कई बार तो हालत गम्भीर हो गई। १९१९ के प्रथम चरण मे भी स्वास्थ्य ठीक नही रहा। २० जनवरी १९१९ को बम्बई मे डा० दलाल ने उनका बवासीर का आपरेशन किया।

इसी समय महायुद्ध के बाद स्वतन्त्रता देने के वादे की पूर्ति की बात भूलकर सरकार उलटे दमन पर उतारू हो गई। शासन को दमन-सम्बन्धी अधिक अधिकार देने के लिए रौलट विधेयक पेश किया गया, जिसका देश के सभी वर्गो ने तीव्र विरोध किया। किन्तु सरकार तो कुछ सुनने की मनःस्थिति मे ही नही थी। इसलिए गाधीजी ने सत्याग्रह की तैयारी का आन्दोलन चलाया। सत्याग्रह की प्रतिज्ञा लेनेवाले चुने हुए सत्याग्रही सेवको की भरती होने लगी।

अपनी अस्वस्थता के बावजूद, इसी सिलसिले में १० मार्च १९१९ को वह लखनऊ पहुंचे। ११ की सुबह आठ बजे रिफाहे आम हाल की एक सभा में उन्होंने लोगों को सत्याग्रह का मर्म समझाया। उसके बाद उसी दिन इलाहाबाद आ गये और पं० मोतीलाल नेहरू के साथ ठहरे। इलाहाबाद से उन्होंने वाइसराय के निजी सचिव श्री मैफ़ी को रौलट बिलों के स्थगन और उनपर जनता की तीव्र प्रतिक्रिया के प्रकाश में पुनर्विचार करने के लिए तार दिया और पत्र भी लिखा। उन्होंने वी० एस० श्री निवास शास्त्री को भी पत्र लिखकर इन विधेयकों का विरोध और जनता की भावना व्यक्त करने का अनुरोध किया।

**लखनऊ-इलाहाबाद में**

उसी दिन इलाहावाद में एक सार्वजनिक सभा हुई। गांधीजी के वीमार हो जाने के कारण उनका लिखित भाषण महादेव भाई ने हिन्दी में पढ़ सुनाया। इस भापण मे उन्होंने सत्याग्रहियों के लिए पवित्रता, संयम, आत्म-बलिदान और हर स्थिति में अहिंसा से न हटने पर जोर दिया था।

## १९२० में

पंजाव के हत्याकाण्ड और खिलाफत के अपहरण के फलस्वरूप देश में सब ओर असन्तोष फैल गया था। एक सामूहिक जन-आन्दोलन उभरता आ रहा था। मुसलमानों में खिलाफत के सवाल को लेकर बड़ी बेचैनी थी। गांधी जी ने उनका साथ देकर उन्हें अपने ढंग के आन्दोलन की ओर मोड़ लिया था। १९२० आते ही गांधीजी सारे देश में घूम कर भावी आन्दोलन के लिए लोगों को तैयार करने लगे।

२० जनवरी १९२० को वह पं० मोतीलाल नेहरू से मिलने इलाहावाद आये। इलाहावाद से लाहौर जाते हुए २१ को कानपुर रुके। वहां स्वदेशी भण्डार का उद्घाटन किया। २२ को सुवह मेरठ पहुंचे। वहां भारी जुलूस निकला; सभा हुई; नगर-पालिका, खिलाफत कमेटी, सावारण जन-समाज, हिन्दू स्त्रियों और मुसलमान स्त्रियों की ओर से मानपत्र दिये गये। स्त्रियों की एक अलग सभा हुई। उसी दिन रात मुजफ्फरनगर पहुंचे। लोगों में बहुत उत्साह था। रात ११ बजे सभा हुई। गांधीजी के भापण का बड़ा प्रभाव पड़ा। उसी रात वह लाहौर चले गये।

**इलाहावाद, कानपुर, मेरठ**

अगले मास फरवरी २० को गांधीजी पुनः काशी आये। इसी दिन तीसरे

पहर साढे तीन बजे टाउन हाल के मैदान मे खिलाफत की एक आम सभा हुई।

**काशी मे**

इस सभा मे मौलाना शौकत अली, मौ० अबुलकलाम आजाद, प० मदनमोहन मालवीय, प० मोतीलाल नेहरू, लाला हरकिशनलाल तथा पजाव के कई अन्य नेता उपस्थित थे। गाधीजी ने इस सभा मे वडा ही बोधप्रद भाषण किया।

## छात्रों की सभा में

दूसरे दिन २१ फरवरी को हिन्दू विश्वविद्यालय काशी मे छात्रो की एक सभा उपकुलपति की अध्यक्षता मे हुई। इस सभा मे गाधीजी ने हिन्दी मे भाषण करते हुए कहा कि विद्यार्थियो को राजनीति का अध्ययन करना चाहिए परन्तु उसमे सक्रिय भाग नही लेना चाहिए। उनका आदर्श सयम, न कि स्वेच्छाचारिता, होना चाहिए। उन्होंने भरत के जीवन से सयम के दृष्टान्त प्रस्तुत किये और कहा कि विद्यार्थियो के लिए उचित है कि अपने गुरुओ के प्रति श्रद्धाभाव रखना सीखें। उन्होंने मालवीय जी की सेवाओ की प्रशसा करते हुए कहा कि उनका जीवन अध्यापको और विद्यार्थियो के लिए दृष्टान्त-रूप है।

**पुनः काशी और प्रयाग मे**

३० मई १९२० को असहयोग-आन्दोलन पर विचार करने के लिए भारतीय कांग्रेस कमेटी की बैठक काशी मे हुई। गाधी जी ने उसमे भाग लिया। वहा से वह इलाहाबाद गये जहा १ और २ जून को हिन्दू-मुसलमानो का एक सयुक्त सम्मेलन हुआ। उसमे शामिल हुए। ३ जून को इलाहाबाद मे ही भारतीय केन्द्रीय खिलाफत कमेटी की बैठक मे वडा ही सारगर्भ भाषण किया।

**संयुक्त प्रान्तीय सम्मेलन मुरादाबाद में**

अक्तूबर में गाधी जी ने फिर सयुक्तप्रान्त का दौरा किया। ११ अक्तूबर को सयुक्तप्रान्तीय सम्मेलन के मुरादाबाद अधिवेशन मे शामिल हुए और असहयोग का समर्थन करते हुए कहा- "देश की स्वतन्त्रता का एक मात्र मार्ग असहयोग ही है। भारत की आजादी के लिए दो शर्तें हैं'—१ हिन्दू-मुस्लिम ऐक्य और २ असहयोग-आन्दोलन की सफलता। सरकार से सम्बन्ध बनाये रखना अपराध है। ऐसी सरकार के साथ सहयोग करना, इसकी विधान-परिषदो मे बैठना या अपने बच्चो को इसके स्कूलो मे भेजना हराम है।"।

**अलीगढ़ में**

१२ अक्तूबर को वह अलीगढ़ पहुंचे और यूनियन हाल में छात्रों से भेंट की। इस अवसर पर उन्होंने कहा था—"यह काम डिस्ट्रक्शन (संहार) का अवश्य है, किन्तु फिलहाल जो खराब घास उग आई है उसे जड़मूल से उखाड़ने की ही जरूरत है जिससे कि अच्छे अनाज की बुवाई हो सके।"

**कानपुर में**

१४ अक्तूबर को वह कानपुर पहुंचे। वहां परेड मैदान में एक विशाल सभा हुई। इसमें उन्होंने असहयोग पर भाषण करते हुए संगठन की क्षमता और हिन्दू-मुस्लिम ऐक्य पर जोर दिया। इस अवसर पर उन्होंने कहा था—"ज्योंही लोगों की समझ में यह बात आ जायगी कि उनके सहयोग के बिना ब्रिटिश शासन असम्भव है, तथा वे अपना सहयोग देना बन्द कर देंगे, त्योंही विजय हमारे हाथ होगी।" यहां उन्होंने यह भी कहा कि बलिदान ही सचाई की सच्ची कसौटी है। उन्होंने स्कूल, अदालत तथा कौंसिल के बहिष्कार की मार्मिक अपील की।

**लखनऊ में**

१५ अक्तूबर को लखनऊ गये। वहाँ उसी दिन विराट सार्वजनिक सभा हुई जिसमें उन्होंने एक ओजस्वी भाषण करते हुए कहा—"ब्रिटिश शासन इस समय शैतानियत की तस्वीर है। जो खुदा के बन्दे हैं वे इस शैतानियत से वास्ता नही रख सकते।... इसे मिटाना हर भारतीय का कर्त्तव्य है।...गुलामी में रहने से तो समुद्र में डूब मरना बेहतर है।..."

**बरेली में**

१७ अक्तूबर को वह बरेली पहुँचे। वहाँ की नगरपालिका ने उनको मानपत्र दिया जिसका उत्तर देते हुए उन्होंने कहा—"आप निडर रहें।...आप पर कितने ही अत्याचार क्यों न किये जायँ, आप अपनी स्वतन्त्रता बनाये रखने का प्रयत्न करें।"

**झांसी**

नवम्बर में उन्होने पुनः संयुक्तप्रान्त के कई नगरो का दौरा किया। २० नवम्बर को झाँसी पहुँचे। इस अवसर पर झाँसी नगर तथा हार्डीगंज को, जहाँ उनका भाषण हुआ था, गांधी जी के स्वागत के लिए बहुत अच्छी तरह सजाया गया था। यहाँ उन्होंने हिन्दू-मुस्लिम ऐक्य तथा अहिंसक असहयोग पर भाषण करते हुए सरस्वती पाठशाला के लिए चन्दे की अपील की।

२३ नवम्वर को अलीगढ होते हुए वह आगरा पहुँचे। गाधी जी एक जुलूस मे सभास्थल तक ले जाये गये। जुलूस के साथ वैण्ड वज रहा था और रास्ता खूव सजाया गया था। भीड इतनी ज्यादा थी कि सभास्थान तक पहुँचने मे दो घण्टे लग गये। सभा मे भाषण करते हुए उन्होने हाल मे ही आगरा मे हुए हिन्दू-मुस्लिम दगे का उल्लेख किया और फिर आपस मे ही विवाद सुलझा लेने के लिए जनता को वधाई दी। इसके वाद उन्होंने जुलूस तथा भीड की अनुशासनहीनता का जिक्र करते हुए कहा—"भारत जलियाँवाला वाग हत्याकाड के लिए शोक मना रहा है। शोक के समय सगीत और जुलूस का विचार मुझसे सहन नही होता।" उन्होंने त्रिविध वहिष्कार के लिए अपील की।

**आगरा में**

उसी दिन आगरा के छात्रो की एक दूसरी सभा हुई जिसमे भाषण करते हुए गाधी जी ने कहा—"गुलामी की ज़जीर की चमक से हमारी आँखें चौंधिया रही है और हम हैं कि उसे अपनी स्वतन्त्रता का चिह्न माने वैठे हैं। जिस शिक्षा मे सचाई से चलने का अवकाश नही वह कैसी शिक्षा है? . विना शर्त्त स्कूलो का त्याग करना स्वतन्त्रता का पहिला पाठ है। यह शिक्षा तो नास्तिकता की शिक्षा है।"

२४ नवम्वर को गाधीजी दिल्ली से काशी के लिए रवाना हुए। २५, २६ और २७ नवम्वर को वह काशी मे मालवीयजी महाराज के पास रहे। इस अवसर पर उन्होंने काशी मे कई व्याख्यान दिये। २६ नवम्वर १६२० को उन्होंने विश्वविद्यालय के अहाते के वाहर विद्यार्थियो की एक सभा मे वड़ा ही मार्मिक भाषण किया। इसमे उन्होंने कहा—"आज तो आप ऐसी शिक्षा पा रहे हैं जिससे वेडियाँ और अधिक मजवूत हो जायँ।. देश मे जहाँ कितनो को पूरा खाना नही मिलता, जहाँ की स्त्रियाँ वदलने को दूसरे कपडे न होने के कारण कई कई दिनो तक स्नान नही कर पाती, वहाँ आप लोगो को पढने-लिखने के लिए वडे-वडे महल चाहिए? देश के लिए दर्द, मेरे अन्दर जो आग जल रही है, वही आपके भीतर जल रही हो तो मकान-वकान की वात भूल जाइए और मेरी वात मान कर असहयोग कीजिए। स्वराज्य तभी मिलेगा जव आप अपना धर्म पहिचानेंगे। जयनाद करने से वह नही मिल सकता।"

**काशी में**

उसी दिन (२६ नवम्वर को) टाउन हाल के मैदान मे एक सभा वा० भग-

वानदास जी की अध्यक्षता में हुई। इस सभा में पं० मोतीलाल नेहरू, पं० जवाहरलाल नेहरू, मौ० अवुलकलाम आज़ाद और देशवन्धु चित्तरंजन दास इत्यादि अनेक वड़े-वड़े नेता उपस्थित थे। वड़ी भीड़ थी। लोगों में वड़ा उत्साह था।

**सार्वजनिक सभा में**

लगता था कि राष्ट्रीय भावनाओ का एक सैलाव चारों तरफ़ वढ़ता जा रहा है। गांधी जी ने देश के युवकों को सम्वोवित करते हुए कहा—"यह सल्तनत राक्षसी सल्तनत है। हमारा कर्त्तव्य है कि या तो उसे ठीक करें या मिटा दें।...न सरकार से मदद लें, न सरकार को मदद दे, खितावों, अदालतों, वकालत, स्कूलों का त्याग करना चाहिए। ३० तारीख को कौंसिलों का चुनाव है। यह हमारी परीक्षा का दिन होगा।...फिर सैनिक सेवा हराम है। आप भरती के सिपाही न हों; आपको हिन्दुस्तान की आजादी का सिपाही बनना चाहिए।...स्वदेशी अपनाओ, खादी पहिनो, हिन्दू-मुस्लिम एकता रक्खो तो स्वराज्य मिला रक्खा है।"

२७ नवम्वर को उन्होंने फिर यूनिवर्सिटी हाल में छात्रों की सभा में भाषण करते हुए कहा—"मेरा वर्म सिखाता है कि जिस वात को मैं धर्म समझता हूँ उसके लिए प्यारी-से-प्यारी वस्तु को भी त्याग दूं। मैं तो अवर्मी के हाथ से स्वर्ण-दान भी नही ले सकता। इसी तरह जहां उसकी ध्वजा फहराती है, वहां विद्या लेना दोष समझता हूँ। मैं तो इस सल्तनत में रहना ही नही चाहता। मैं २४ घण्टे एक ही जप करता हूँ कि इसे कैसे हटाऊँ। विद्यार्थियों से मैं कहता हूँ कि इस सल्तनत से सहकार हटा लेना ही हमारा परम धर्म है।...असहयोग ही एक उपाय है।...हमें वड़े आत्म-वलिदान की आवश्यकता है। ईश्वर आपको स्वच्छ भाव दें, वल दें।..."

**छात्रों के वीच**

२७ नवम्वर को ही हिन्दू विश्वविद्यालय के सह-उपकुलपति श्री ध्रुव जी की अध्यक्षता में राजघाट के समीप एक सार्वजनिक सभा हुई जिसमें गांधी जी ने हिन्दू धर्म की दृष्टि से गोरक्षा का महत्व समझाया और कहा कि केवल असहयोग ही स्वराज्य-प्राप्ति में आपकी सहायता कर सकता है।

**गोरक्षा की सभा में**

२८ नवम्वर को वह इलाहावाद पहुँचे। वहाँ पं० मोतीलाल नेहरू की अध्यक्षता में एक सार्वजनिक सभा हुई। इसमें गांधीजी ने हिन्दी में भाषण करते हुए कहा—"...यह समय काम करने का है, भाषणों और सभाओं का नहीं। यह सरकार आसुरी है।...आपको चाहिए कि इसे सुधार दें या समाप्त

**इलाहावाद**

कर दें। इसके लिए एकता बहुत जरूरी है। यदि हिन्दू-मुसलमान एक हो जाय तो ससार की कोई भी शक्ति हमे दबा नही सकती। जैसे उजाला अँधेरे को दूर करता है वैसे ही हम झूठ को सत्य से और बुरी शक्तियो को आत्म-बल से नष्ट कर सकते हैं।"

**स्त्रियों की सभा**

२६ नवम्बर को महिलाओ की सभा मे बोलते हुए उन्होंने कहा—"आप अपने पतियो और पुत्रो से कर्त्तव्य के पथ पर चलने को कहे तथा स्वय स्वदेशी को अपनाकर स्वतन्त्र भारत के निर्माण मे प्रभावकारी सहायता दें।.. स्वदेशी स्वराज्य प्राप्त करने का एक अमोघ उपाय है और उसके प्रचार का मुख्य भार भारतीय स्त्रियो पर है।"

**दूसरी जन-सभा में**

२६ नवम्बर को गाधीजी ने इलाहाबाद की एक दूसरी सभा मे बोलते हुए कहा.. "सयुक्तप्रान्त हिन्दुस्तान का केन्द्र है, इसलिए उससे देश के अन्य भागो से आगे रहने की आशा की जाती है। झाँसी मे हिन्दू और मुसलमान छात्रो ने गीता और कुरान हाथ मे लेकर शपथ ली है कि वे सरकार-द्वारा नियन्त्रित संस्थाओ को छोड देंगे। ..सयुक्त प्रान्तीय सरकार की चाल सफल हो गई और उसने फूट डालकर दोनो जातियो को पौरुषहीन बना दिया है। . मेरा अनुरोध है कि आप पराक्रमी बनें और कायरो के दिलो मे पैदा होनेवाली शकाओ को निकाल बाहर करें।" ३० नवम्बर को आनन्द भवन मे विद्यार्थियो की सभा मे बोलते हुए उन्होंने कहा—"प्रतिज्ञा लो तो उसके लिए मरना सीखो। कसम लो तो फिर धरती रसातल मे चली जाय तो भी उसे न तोडो। मैं आप मे शान्त साहस फूंकना चाहता हूँ। मैं चाहता हूँ कि आपका हृदय कुर्बानी और तपश्चर्या के योग्य बने।"

**तिलक विद्यालय का उद्घाटन**

१ दिसम्बर को गाधीजी ने इलाहाबाद मे राष्ट्रीय शिक्षा देने के निमित्त तिलक विद्यालय का उद्घाटन किया। इस अवसर पर उन्होंने कहा "स्वराज्य के लिए जितना आत्मत्याग तिलक ने किया है उतना किसी दूसरे व्यक्ति ने नही किया। इसलिए उस महान देशभक्त के नाम पर इसका नाम रखा जाना उचित ही है। मैं आपसे अनुरोध करता हूँ कि आप अपने आचरण से अहिंसात्मक असहयोग को सफल बनायें।"

## १९२१

धीरे-धीरे १६२१ आया। देश मे राष्ट्रीय भावना का प्रवाह कोने-कोने तक

पहुँच गया। फरवरी १९२१ में देश का दौरा करते हुए गांधीजी पुनः काशी आये।

**टाउनहाल की विराट सभा**

९ फरवरी (२१) को टाउन हाल के मैदान में एक विराट सार्वजनिक सभा हुई। इस सभा में एक लाख के ऊपर श्रोता उपस्थित थे। बा० भगवानदास जी अध्यक्षता कर रहे थे। गांधी जी ने अपने ओजस्वी भाषण में कहा—"यह ठण्डी हिम्मत और अमन की लड़ाई है। यदि हमने तलवार उठाकर अँग्रेज का या अपने भाई का गला काटा तो हमारा पतन हो जायगा।...मैं सब बातें छोड़ देने के लिए तैयार हूँ—वकीलों का प्रश्न न उठाऊँ, छात्रों को न छेड़ूँ, परन्तु मैं शान्ति कभी नहीं छोड़ सकता। जब हम परदेसी राज्य नहीं चाहते तो हमें परदेसी लिबास और विदेशी वस्त्र भी छोड़ देना चाहिए। यदि हम यह नहीं कर सकते तो एक क्या, दस वर्षो में भी स्वराज्य नहीं मिल सकता।..."

**काशी विद्यापीठ का शिलान्यास**

दूसरे दिन, १० फरवरी (१९२१) को काशी विद्यापीठ का शिलान्यास करते हुए अपने भाषण में कहा—"हमारी लड़ाई ऐसी है कि पिता को पुत्र के, पति को पत्नी के, पत्नी को पति के वियोग का दुःख सहना पड़ेगा।...जब हमें निश्चय हो गया कि सरकार-नियन्त्रित विद्यालयों में शिक्षा लेना पाप है तो उन्हें त्यागना ही उचित होगा।...हमारे बिस्तरे के नीचे पचासों वर्षों से साँप छिपा था। हमें उसका पता नहीं था। आज हमें एकाएक पता लगता है। हम अब उस बिस्तरे पर नहीं रह सकते। जिस विद्यालय पर सरकार की ध्वजा फहराती है वहाँ विद्यादान लेना पाप-कर्म है। यदि आप उसे पाप समझते है तो यहाँ चले आइए।...असहयोग ही हमारे लिए एकमात्र शस्त्र है। हम सबको प्रतिज्ञा करनी चाहिए कि विदेशी वस्त्र धारण करना महापाप है।...हमारा दूसरा कर्त्तव्य अपनी मातृ-भाषा को विकसित करना है।.. प्रभु से मेरी प्रार्थना है कि दिन-प्रतिदिन इस विद्यापीठ की वृद्धि हो।..."

**फैजाबाद में**

इसीदिन १० फरवरी को गांधी जी फैजाबाद चले गये और वहाँ की सभा में किसानों-द्वारा की हुई हिंसा की चर्चा की और उसके लिए खेद प्रकट किया। उन्होंने हिंसा की अत्यन्त तीव्र और स्पष्ट निन्दा की और कहा कि ऐसा करना ईश्वर और मानव के प्रति पाप है। उन्होंने जमीदारों और किसानों के बीच झगड़ा कराने से समस्त प्रयत्नों की भर्त्सना की। इसी सम्बन्ध में उन्होंने कहा—"हिंसा कायरता का लक्षण है।...तलवार तो कमजोर का हथियार है।" इस

सभा मे उन्होंने लोगो से सगठित होने, विदेशी वस्त्र का त्याग करने और चर्खा चलाने की अपील की।

२६ फरवरी को गाधी जी लखनऊ पहुँचे और खिलाफत की सभा में भाषण करते हुए कहा कि आप लोग तलवार तो नही खीच सकते किन्तु स्वराज्य प्राप्त

लखनऊ मे

हो जाने पर तलवार खीचने की शक्ति उत्पन्न कर सकते है। उन्होंने लोगो को ब्रिटिश माल का बहिष्कार करने और विदेशी वस्त्र का त्याग करने की सलाह दी।

मई मे वह ८, ६ और १० को इलाहाबाद रहे। ८ मई को सरूप कुमारी नेहरू (बाद की विजयलक्ष्मी पडित) के विवाहोत्सव मे शामिल हुए। १० मई

इलाहाबाद मे

को इलाहाबाद जिला सम्मेलन हुआ। सम्मेलन मे प्रतिनिधियो और किसानो के अलावा कस्तूरबा, लाला लाजपत राय, मौलाना शौकत अली, पण्डित रामभजदत्त चौधरी, मौ० हसरत मोहानी, डा० किचलू, स्वामी श्रद्धानन्द, सर्वश्री पुरुषोत्तम दास टण्डन, सरोजिनी नायडू और जवाहरलाल उपस्थित थे। इस सम्मेलन मे नागरिको की ओर से गाधीजी को एक मानपत्र दिया गया। इसका उत्तर देते हुए उन्होंने कहा—"अपने अभिनन्दन पत्र मे आप लोगो ने कहा है कि इलाहाबाद का एक नाम और है—फकीराबाद। मेरी हार्दिक इच्छा है यह नगर पूरी तरह से उस नाम के योग्य हो। इस आन्दोलन को सफल बनाने के लिए हमे फकीरो की ही जरूरत है, और मैं आशा करता हूँ कि इसमे आपका नगर अगुआई करेगा।" इसके बाद उन्होंने हर हालत मे अहिंसा तथा हिन्दू-मुस्लिम ऐक्य बनाये रखने पर जोर दिया।

## अगस्त में पुन दौरा

५ से १० अगस्त (२१) तक गाधी जी ने फिर सयुक्तप्रान्त के कई भागो का दौरा किया। ५ अगस्त को अलीगढ जाकर वहाँ के प्रमुख व्यक्तियो से भेंट तथा विचार-विमर्श किया। वहाँ से ६ अगस्त को मुरादाबाद पहुँचे और उसी दिन वहाँ की तीन सभाओ मे भाषण किया—सार्वजनिक सभा मे, महिला-मण्डल मे तथा महाराजा थियेटर मे आयोजित एक सभा मे। इन सभी सभाओ मे उन्होंने लोगो को अहिंसात्मक असहयोग का रहस्य समझाया और स्वदेशी अपनाने तथा विदेशी वस्त्र त्यागने पर जोर दिया।

मुरादाबाद से ७ अगस्त को गाधीजी लखनऊ पहुँचे और अमीनुद्दौला पार्क

की एक महती सार्वजनिक सभा में भाषण किया। इस सभा में लगभग एक लाख आदमी उपस्थित थे। अपने भाषण में गांधीजी ने अहिंसात्मक असहयोग तथा हिन्दू-मुस्लिम ऐक्य पर बहुत बल दिया। कहा—"यह सूबा दमन नीति में और सूबों से आगे है। फिर भी मैं आप से शान्त रहने के लिए कहूँगा। यदि आप लोग पचास हजार ऐसे कार्यकर्त्ताओं की एक फौज तैयार कर लें जो स्वतन्त्रता की रक्षा का फाटक बनने को तैयार हो तो मैं आशा करता हूँ कि संसार की कोई फौज उसे हरा न सकेगी।" लखनऊ से ही ८ अगस्त को उन्होंने काठियावाड़ के राजा-महाराजाओं के नाम एक अपील निकाली जिसमें उन्हें सादा जीवन बिताने, चर्खे का प्रचार करने, शराब की दुकानें बन्द करने और जनता की गरीबी पर ध्यान देने को कहा।

**लखनऊ में**

९ अगस्त को वह कानपुर पहुँचे। पहिले महिलाओं की सभा में उनसे स्वदेशी अपनाने तथा विदेशी वस्त्र त्यागने की अपील की। वहाँ से वह मारवाड़ी विद्यालय में आयोजित वस्त्र-व्यापारियों की सभा में गये और उन्हें विदेशी वस्त्र-बहिष्कार की आवश्यकता समझाई। सार्वजनिक सभा में कानपुर के नागरिकों-द्वारा दिये गये अभिनन्दन-पत्र के उत्तर में उन्होंने हिन्दू-मुस्लिम ऐक्य की परम आवश्यकता पर बल दिया और कहा—"शान्ति और अहिंसा की बड़ी आवश्यकता है। हमें अपना क्रोध जीतना चाहिए।...स्वदेशी के बिना स्वराज्य नही मिल सकता। महिलाओं का धर्म है कि वे खादी ही पहिनें। हमें मरना सीखना है। यदि गोली चले तो उसे अपनी छाती पर रोकना चाहिए, न कि पीठ देनी चाहिए।"

**कानपुर में**

१० अगस्त को वह इलाहाबाद पहुँचे। पहिले उन्होंने महिलाओं की सभा मे स्वदेशी पर भाषण दिया और उनसे विदेशी वस्त्र छोड़ने, चर्खा चलाने और खादी पहिनने के लिए कहा। शाम को पं० मोतीलाल नेहरू की अध्यक्षता में स्वराज्य-सभा के मैदान में सभा हुई। दस हजार से ज्यादा लोग उपस्थित थे। गांधी जी ने अपने भाषण में कहा—"आपको जेल और मौत का डर छोड देना चाहिए, वल्कि अनुभव करना चाहिए कि निर्दोष व्यक्ति की प्रत्येक जेल-यात्रा और मृत्यु स्वराज्य को अधिकाधिक निकट ले आती है।" यहाँ उन्होने विदेशी वस्त्रों की ढेर में आग लगाते हुए सबसे स्वदेशी और खादी अपनाने तथा विदेशी वस्त्र त्यागने की अपील की।

**इलाहाबाद में**

## घोर दमन के युग में

१६२१ के अन्त तक सरकार वेपर्द हो गई। वह घोर दमन पर आ गई। नेता गिरफ्तार कर लिये गये। सभाओ पर रोक लगा दी गई। हर तरह के सार्वजनिक विरोध पर प्रतिवन्ध लगा दिया गया। इस तीव्र दमन के कारण उत्पन्न आवेश मे जनता का एक भाग यह भूल गया कि इस आन्दोलन मे अहिंसा एक केन्द्रीय सिद्धान्त है और घोर उत्तेजना के वीच भी उसे छोडना नही है। सयुक्त-प्रान्त मे सरकार का दमन पाशविक सीमा तक पहुँच गया था। गोरखपुर ज़िले के चौरीचौरा स्थान पर पुलिस की ज्यादतियो से उत्तेजित होकर एक क्रुद्ध भीड ने ४ फरवरी १६२२ को थाना घेर लिया, फिर उसमे आग लगा दी। इस काण्ड मे २१ सिपाही तथा चौकीदार मारे गये। इस घटना से गाधीजी को मार्मिक क्लेश हुआ और उन्होने इसे ईश्वर की ओर से चेतावनी समझा। १२ फरवरी को उन्होने प्रायश्चित्तस्वरूप पाँच दिनो के उपवास का आरम्भ किया और उनके आग्रह पर काग्रेस कार्य-समिति ने सविनय अवज्ञा आन्दोलन को स्थगित कर दिया। २५ फरवरी को भारतीय काग्रेस कमेटी ने भी इसे स्वीकार कर लिया।

१० मार्च को सरकार ने गाधीजी को गिरफ्तार कर लिया। १८ मार्च को उन्हें ६ साल की कैद की सजा दी गई। दमन जारी रहा और अन्त मे उसकी प्रतिक्रिया-स्वरूप भारतीय काग्रेस कमेटी ने अपनी कलकत्ता की वैठक मे ११ नवम्बर को सविनय अवज्ञा का प्रस्ताव पास कर दिया।

गाधीजी यरवदा जेल मे रक्खे गये थे। २१ अप्रैल १९२३ को उन्हें पेट में ज़ोरो का दर्द हुआ। ५ और १५ मई को कर्नल मैडक ने उनकी परीक्षा की। २ जुलाई की रात वडे कष्ट से वीती, इलाज से दर्द कम हो गया किन्तु सिलसिला वना रहा। ८ जनवरी १६२४ को उन्हें फिर जोरो का पेटदर्द हुआ। १२ जनवरी को सैसून अस्पताल (पूना) मे कर्नल मैडक ने उनके अपेण्डिक्स (उपान्त्र-शोथ) का आपरेशन किया। ४ फरवरी को उन्हे रिहा कर दिया गया किन्तु वह अस्पताल में ही रहे। उनके सक्रिय नेतृत्व के अभाव मे आन्दोलन शिथिल पड गया। हिन्दू-मुसलमानो के परस्पर सम्वन्ध मे भी गिरावट आ गई तथा काग्रेस मे भी मत-भेद के चिह्न दिखाई पडे जिसके फलस्वरूप आगे जाकर परिवर्त्तनवादी तथा अपरिवर्त्तनवादी दो दल हो गये। गाधी जी ने मोतीलाल जी के स्वराज्यदल के हाथ काग्रेस की वागडोर सौंप दी और अपने अनुयायियो से रचनात्मक सेवा-कार्य मे लग जाने को कहा। परन्तु देश की स्थिति विगड़ती ही गई, हिन्दू-मुस्लिम तनाव वढता गया। जगह-जगह दगे होने लगे। १७

सितम्बर १९२४ को दिल्ली में प्रायश्चित्त और प्रार्थना के लिए गांधी जी ने २१ दिनों का उपवास शुरू किया।

जेल, बीमारी तथा व्यस्तता के कारण यद्यपि इन २-३ वर्षों में उन्हें इस प्रान्त में आने का अवसर नहीं मिला किन्तु यहाँ की घटनाओं और कार्यों में उनकी दिलचस्पी बराबर बनी रही और उन पर अपने साप्ताहिक पत्रों—यंग इण्डिया, नवजीवन, हिन्दी नवजीवन—में वह बराबर टिप्पणी करते रहे। उनको इस बात से बड़ी वेदना हुई कि जो संयुक्तप्रान्त भारतीय राष्ट्रीय आन्दोलन में इतना आगे था, वही चौरीचौरा हत्याकाण्ड के कारण समस्त भारत की प्रगति और आन्दोलन में मुख्य अवरोध बन गया।

## १९२५ में

स्वस्थ होने पर उन्होंने देश में भ्रमण का कार्य फिर शुरू किया। बंगाल और बिहार का दौरा करते हुए १६ अक्तूबर को वह संयुक्तप्रान्त आये। उसी दिन बलिया की जिला परिषद में उनका भाषण हुआ। बड़ी भीड़ थी। कई संस्थाओं की ओर से उन्हें मानपत्र दिये गये। गांधीजी ने इन मानपत्रों के लिए लोगों को धन्यवाद दिया और कहा—"मैं १९२१ में ही बलिया आना चाहता था पर न आ सका। अब ४ साल बाद आप लोगों के बीच आकर बहुत खुश हूँ। समयाभाव न होता तो मैं आप लोगों के साथ अधिक समय तक रहता। एक बात का दुःख मुझे जरूर है। बलिया के निवासियों की शक्ति में तो मुझे पूरा विश्वास है किन्तु कार्यकर्त्ताओं की संगठन-क्षमता से ही शक्ति को नियन्त्रण में रक्खा जा सकता है। यहाँ जो रचनात्मक काम हुआ है उसके लिए मैं बधाई देता हूँ। मुझे यह जानकर खुशी हुई कि यहाँ हिन्दू मुसलमान मिल-जुल कर रह रहे हैं।" भारत की गरीबी का उल्लेख करते हुए उन्होंने लोगों से खादी पहिनने और चर्खा अपनाने की अपील की।

**बलिया में**

१७ अक्तूबर को बलिया से लखनऊ जाना था। बनारस में गाड़ी बदलनी थी। इसमें ५ घण्टे मिलते थे। इस अवधि का लाभ उठाकर बा० भगवानदास जी ने काशी विद्यापीठ के विद्यार्थियों की एक सभा कर ली। छात्रों को सम्बोधित करते हुए गांधीजी ने कहा—"मेरे निकट देश को दरिद्रता से मुक्ति दिलानेवाली चर्खे को छोड़कर दूसरी चीज़ नहीं है।...मैं देहात का अर्थशास्त्र जानता हूँ, इसलिए चर्खे का दीवाना हूँ। चौबीस घण्टों में भले ही आधा घण्टा आप चर्खा कातें परन्तु अनिवार्य रूप से कातें।" इसके बाद गांधीजी म्युनिस्पल

**काशी विद्यापीठ में**

# १. हिमालय मे बापू

## पर्वतीय प्रदेश कुमायूं मे वापू के पर्यटन के पावन संस्मरण

[श्री शान्तिलाल त्रिवेदी, सर्वोदय कुटीर, अल्मोड़ा]

श्रीकृष्ण भगवान ने गीता मे गाया है—'स्थावराणाम् हिमालय.', भारतीय सस्कृति का पवित्र प्रतीक हिमालय विश्व मे सर्वश्रेष्ठ है। वैसे ही विश्व-मानवता के प्रतीक युगावतार, महामानव, महात्मा गाधी वापू है। महात्मा होते हुए भी वह छोटी-छोटी बातो व घटनाओ को, उसी दिलचस्पी और लगन के साथ, महत्व देते थे, जितना स्वराज्य और स्वतन्त्रता-सग्राम को।

वापू का साध्य पवित्र तो था ही किन्तु सावन की पवित्रता के लिए वह सतत् जागृत साधक रहे। कभी प्रमाद न हो, ऐसी सावधानी रखते थे। सूक्ष्म आत्म-निरीक्षण करते रहने पर ही विश्ववन्द्य, राष्ट्रपिता, वापू वने, जिनकी जन्मशताब्दी यूरोप, अमेरिका, अफ्रीका, एशिया आदि महाद्वीपो मे मनाई जा रही है। अपने प्रिय भजन 'वैष्णव जन तो तेने कहिए' मे वर्णित लक्षणो को आत्मसात करने की सतत् साधना उनकी रही।

वापू अखिल भारतीय दरिद्रनारायण (खादी कार्य) के दौरे के सिलसिले मे जून सन् २९ मे पर्वतीय प्रदेश कुमायू मे नैनीताल-अल्मोडा आये। वापू के महत्व के सस्मरण देने की हिम्मत कर रहा हू। क्योकि ये भी वापू की महानता पर प्रकाश डालते है। उस समय नैनीताल, ताकुला, भवानी, रानीखेत, ताड़ीखेत, अल्मोडा, कौसानी, वागेश्वर आदि स्थानो मे वापू के साथ रहने का सौभाग्य मुझे प्राप्त हुआ था।

वापू के आदेश मे सत्याग्रहाश्रम से अगस्त १९२८ मे अल्मोडा मे राष्ट्रीय तथा रचनात्मक कार्य के लिए आया था। हिमालय मे आने के वाद पूज्य वापू तथा माता-कस्तूरवा के प्रथम वार पहाड मे दर्शन हुए। जैसा देश वैसा भेष के अनुसार पर्वतीय पैदल पर्यटन मे धोती के वदले पायजामा पहनता रहा। अत पूज्य कस्तूरवा सहसा पहचान न सकी। यह कौन? पर वापू की स्मरण-शक्ति अद्भुत थी। उन्होने याद दिलाया कि "लम्बे पत्र लिखनेवाला. .यही है।"

बापू को उस समय लम्बे पत्र लिखता रहा क्योंकि दिल की भावना प्रकट करने का वही सहारा था, पर ब्रिटिश सरकार को परेशानी में डालनेवाले महात्मा मुझ-जैसे अल्पात्मा से क्यों परेशान होते? वह तो पिता के पवित्र और मधुर प्रेम से जवाब देते थे। नौजवान के जोशीले कटुवचन को भी उदारता से सहन कर लेते थे। तुम्हारे प्रति हिंसा हुई इतना लिखकर मुझ-जैसे साधारण मानव को विजय तथा शान्ति दिलाकर खुद हार मानकर भी सन्त-महात्मा बने। यह है महामानव की दिव्यता।

बापू ने सन् २९ में में एक पर्वतीय भाई को, जिसने किण्डर गार्टन का बक्स स्वयं बनाया था, कुछ संशोधन बतलाये थे। दो वर्ष बाद मई सन् ३१ में शिमले में वायसराय के कहे अनुसार उत्तर प्रदेश के जमींदार तथा किसानों की समस्या हल करने के लिए तत्कालीन गवर्नर श्रीमालकम हेली से मिलने नैनीताल आये थे। तब बापू उसी स्थान ताकुला गांधी मन्दिर में ठहरे थे। कार्यव्यस्त तो थे ही, बीच में बाथरूम जाने लगे तो भीड़ में से आगे बढ़कर उसी भाई ने प्रणाम किया। बापू ने फौरन पूछा—"वह बना लिया।" हम सब उस वक्त तो कुछ नही समझ सके पर बाद में ज्ञात हुआ कि उनका प्रश्न था कि जो संशोधन बताये गये थे वे ठीक कर लिये या नहीं? जवाब—"हां" में मिला। यह बापू की अद्‌भुत स्मरण-शक्ति का श्रेष्ठ उदाहरण है।

बापू ने सन् २९ में जो संशोधन बतलाये, उस विषय पर सन् ३१ में इस तरह पूछना अद्‌भुत बात थी क्योंकि दो वर्षों में हजारों मील की यात्रा करके हजारों व्यक्तियों से मिले होंगे। सम् ३० का स्वतन्त्रता का ऐतिहासिक आन्दोलन चला; सैकड़ों स्थानों पर लाखों मनुष्यों की सभा में उपस्थित हुए। फिर भी यह बात उनके स्मरण-पट पर रही, यह एक चमत्कार ही है।

बापू के साथ यात्रा में खूब आनन्द आता है। अनुभव प्राप्त होता है; कितने ही महान् व्यक्तियों के दर्शन तथा सेवा का सौभाग्य मिलता है। पर वह सेनापति स्वयं ऐसा सख्त काम करनेवाला होने के कारण साथियों से भी सख्त काम लेता था।। स्वयं न सोयें, न अन्य को सोने दें। स्वयं अपने पर जुल्म ढायें पर दूसरों को भी न बख्शें। यह सब पवित्र आदर्श के लिए ही होने से अन्त में प्रेम-सहित कल्याण-मय ही बने। कभी तो रात में दो तीन घण्टा मुश्किल से सोते। यानी बारह बजे बाद, फिर तीन बजे चट्टी चरचराते हुए बाथरूम में जाने लगते तो आंख न खुलते हुए भी उठ जाना पड़ता था।

बापू को नैनीताल (ताकुला) में एक बार आवश्यक पत्र लिखने थे। आधी रात के लगभग सोये थे। और जल्दी लगभग तीन बजे उठ गये। मीरा बहिन

को प्रार्थना के समय चार वजे सवको उठाने का काम सौंपा गया था। उन्होंने वापू की चट्टी की आवाज सुनकर दातून दे दे कर सवको उठा दिया। वापू आसन पर वैठकर लिखने मे व्यस्त थे। उतने मे आख मलते हुए श्री महादेव भाई, श्री देवदास भाई तथा हम सव प्रार्थना के लिए आने लगे। वापू ने आश्चर्य प्रकट किया, तव भेद खुला कि अभी चार नही वजे।

वापू को राधेश्याम तर्ज की रामायण सुनाने रात आठ वजे के वाद एक मण्डली ताकुला मे आई। हारमोनियम, तवला वगैरह साथ-साथ था। वापू चर्खा कातते हुए मन से कथा सून रहे थे। लगभग डेढ घण्टे साज-वाज के साथ तवले के ताल पर रामायण-कथा होती रही। श्री जमनालाल वजाज, श्री देवदास भाई, श्री महादेव भाई आदि हम सव वैठे थे। समाप्ति के वाद देवदास भाई ने श्री जमनालाल जी से पूछा—"कहिये सेठ जी! रामायण कैसी रही?" उत्तर मिला—"वह, अच्छी रही पर जव तवला जोर से ठोका जाता था तव वीच-वीच मे नीद खुल जाती थी।" वापू-सहित हम सव हंस पडे पर जमनालाल जी का क्या दोष? वापू के साथ सव सुविधा, आनन्द होते हुए नीद लेने का पूरा समय नहीं मिल पाता था।

वापू को भीड़ से वचाने के लिए श्री जमनालाल जी तथा आचार्य कृपालानी जी ने एक मौलिक तदवीर सोची। प्रेम विद्यालय, ताडीखेत मे वापू के निवास के लिए विद्यालय के छात्रों तथा अध्यापकों ने गाधी-कुटी का निर्माण किया था। निश्चय हुआ कि "मंच तक सीधे अकेले वापू को जाने देना चाहिए। कोई भी साथ न जाय।" हुआ भी ऐसा ही। अकेले वापू, लंगोटीधारी एक देहाती-जैसा व्यक्ति मंच की तरफ जाने लगा। लगभग तीन चौथाई रास्ता तय करने पर एक परिचित मुस्लिम भाई जोर जोर से चिल्ला उठे—"महात्मा गांधी की जय।" तव जनता का ध्यान आकर्पित हुआ और भीड खडी होकर दर्शन करने के लिए आगे वढने लगी। उस भाई पर श्री जवाहरलाल जी तथा दादा कृपालानी जी का गुस्सा उतर आया।

वापू दिनाक १८ जून २९ को अल्मोडा आये। तव म्यूनिसिपल वोर्ड अलमोडा की तरफ से चौघान पाटा मे स्वागतार्थ मच वनाया गया था। जहा मानपत्र देने का कार्यक्रम था वहा वापू को ले जाने के लिए स्वयसेवको ने घेरा वनाया था। वापू जा रहे थे तव एक वृद्ध भाई ने तावे का एक पैसा वापू के हाथ मे दे ही दिया—दरिद्रनारायण के चन्दे मे। परन्तु भीड का एक धक्का लगते ही घेरा टूट गया। वापू के हाथ का पैसा नीचे गिर गया। वापू वही खडे हो गये। कहने लगे—"पैसा लाओ।" चूकि हमारे ही पैरो से वह धूल मे मिल गया था, मैंने कहा—

"कृपया आप मंच पर जावें। पैसा खोज कर ले आऊंगा।" बापू ने कहा—"नही, पैसा मिलने पर ही जाऊंगा।" बापू वहीं खड़े रहे। धक्के लगने लगे। इधर से उधर धक्के खाते डोलने लगे। अन्त में पैसा ढूंढ़ ही निकाला और दिखाया कि यह रहा तांबे का पैसा।

बापू आनन्द से आगे बढ़ने लगे। भारतवर्ष के महात्मा, विश्ववन्द्य, महान-विभूति, एक भाई के दिये हुए तांबे के पैसे की कितनी महत्ता समझते थे। दरिद्र-नारायण के लिए, उनका आशीर्वाद लेकर भारत-माता की सेवा करने का उनका सदा ही पवित्र प्रयत्न रहा।

बापू रानीधारा में श्री हरिश्चन्द्र जोशी वकील के कैसल बंगले में ठहराये गये थे। एक दिन प्रातःकाल घूमने निकल पड़े और मेरे रहने की कुटिया में (नारायण, तेवाड़ी देवालय) पहुंचे। बाहर बरामदे में कुछ देर तख्त पर बैठे। कमरे पर ताला लगा था क्योंकि मै उनकी सेवा में कई दिनों से साथ-साथ था। सौराष्ट्र से एक वर्ष हुए अकेला ही आया था। पड़ोस में एक माता अपने नौजवान पुत्र को लेकर रहती थी। वह पुत्र कई दिनों से बीमार था। वहां पर बापू गये। बीमार का हाल पूछा तथा अन्य कई आवश्यक सूचनाएं दीं—यथा खिड़की खुली रखना, कपड़े साफ रखना, कूड़ा दूर गड्ढे में दबाना वगैरह। माता-पुत्र ने समझा कि मेरे घर पर कोई मेहमान आये होंगे और कमरे पर ताला देखकर वापस लौट गये। उन्हें क्या मालूम कि दुखियों का साथी, परपीड़ा देखकर दुखी होनेवाला, भारत का सच्चा सुपुत्र उनकी कुटिया में पहुँच कर आशीर्वाद दे गया।

बापू ने घूमकर लौटते ही कहा—"मैं तो तेरे घर हो आया। वहां से दृश्य बड़ा सुन्दर है। तुम्हारे पड़ोस में उस बीमार का इलाज करनेवाले डाक्टर कौन है? उन्हें मेरे पास बुला लाना।"

"महात्मा गांधी आपको बुला रहे हैं"—मैंने डाक्टर साहब से कहा। सुनकर डाक्टर साहब को आश्चर्य हुआ। साथ-साथ आनन्द भी हुआ और उसी समय खादी खरीदकर डबल सिलाई देकर कोट-पैण्ट बनवा लिये और शाम को पहुंचे बापू के पास। मैंने परिचय दिया—"यही हैं वह डाक्टर साहब—।" बापू ने कहा—"अच्छा। मैं मेडिकल इन्चार्ज होता तो आपका सर्टिफिकेट छीन लेता। उस बीमार नौजवान का इलाज तो कर रहे हैं पर प्राथमिक जरूरी सूचना उनके स्वास्थ्य के विषय में देनी चाहिए वह तो दी ही नही। जैसे शुद्ध वायु के आने-जाने के लिए खिड़की खुली रखना, सफाई वगैरह। वह सब तो आवश्यक कर्त्तव्य हैं। आशा है आप बीमार की भलाई में अपनी भलाई समझेंगे।"

बापू के दर्शन की अभिलाषा अंग्रेज साधु श्री श्रीकृष्णप्रेम (पहिले के प्रो०

निक्सन) तथा उनकी गुरु मा यशोदा माई ने प्रकट की तो मैंने उनसे वापू के लिए पत्र मागा हालाकि आवश्यकता तो नही थी। जव लिखने लगे तव कहा हिन्दी मे कृपया लिखें। श्री श्रीकृष्ण प्रेम ने निम्न प्रकार लिखा—"गुरु मा तथा मैं आपके दर्शन के अभिलाषी हैं। कृपया लिखें कौन सा समय उपयुक्त होगा?" एक युवक अग्रेज साधु का शुद्ध हिन्दी भाषा मे लिखा पत्र पढकर वापू को वडा आनन्द हुआ। दूसरे दिन प्रात ६ वजे का समय दिया। ता० २१ जून २६ शुक्रवार को ठीक समय पर श्रीकृष्ण प्रेम गुरु यशोदा मा के साथ रानीवारा कैम्प मे वापू के पास पहुचे।

वापू ने प्रेम से स्वागत किया। पूछा—"क्या करते थे?" उत्तर मिला—"लडाई मे था।" "तव तो हिंसा की होगी?" श्री कृष्णप्रेम ने कहा—"मैं तो हवाई जहाज (एरोप्लेन) मे था।" "ओह! तव तो वहुत हिंसा हुई होगी।" आदि विनोद करते हुए वापू ने उनकी जीवन-कथा जान ली।

श्रीश्रीकृष्ण प्रेम कैम्ब्रिज यूनिवर्सिटी के ग्रेजुएट थे। प्रथम विश्वयुद्ध मे हवाई जहाज मे योद्धा का काम किया पर सस्कार पवित्र थे। धार्मिक आध्यात्मिक मनोवृत्ति शुरू से रही। कहा जाता है कि वशीधारी मुकुटधारी श्रीकृष्ण की मूर्ति का साक्षात् हुआ। लन्दन मे लखनऊ यूनिवर्सिटी के वाइस-चान्सलर श्री ज्ञानेन्द्रनाथ चक्रवर्ती तथा पत्नी श्रीमती मानिका देवी का सत्सग इस जिज्ञासु अग्रेज को हुआ। उनके साथ सन् २१ मे भारत आ गये। लखनऊ यूनिवर्सिटी मे अग्रेजी के प्रोफेसर नियुक्त हुए। शिक्षक वने सही पर स्वय तो विद्यार्थी रहे। भारतीय सस्कृति के धार्मिक, आध्यात्मिक विद्यार्थी की तरह कर्मठ अभ्यासी हुए। वेद-वेदान्त, उपनिषद, तन्त्रशास्त्र, वौद्धशास्त्र आदि का गहरा अभ्यास किया। अग्रेजी तो मातृभाषा थी ही। सस्कृत, हिन्दी, वगला, भाषा अच्छी तरह सीख ली। सस्कृत के अच्छे विद्वान थे। हिन्दी-वगला भजन, मृदग के साथ गाते थे। जव वाइस-चान्सलर महोदय ने सेवा-निवृत्त होकर काशी-निवास किया तो उनके साथ श्री निक्सन भी काशी आ गये। यहा पण्डित मदनमोहन मालवीय जी ने उन्हे हिन्दू-यूनिवर्सिटी मे आग्रहपूर्वक नियुक्त किया। श्रीमती मानिका देवी सन् २७ मे अलमोडा आई और वैष्णवधर्मी श्री गौराग महाप्रभु चैतन्य के सम्प्रदाय मे दीक्षित होकर वैरागिनी यशोदा मा वन गई। तव उन्ही से दीक्षा लेकर श्री निक्सन भी श्री कृष्ण-प्रेमी वैरागी साधु वन गये। सात्विक साधना, जप, तप, व्रत, तितिक्षा करने लगे। सभी धर्मो का गहरा अध्ययन होते हुए भी शरणागत भाव-भक्ति की विनम्रता ही स्वीकार की। अल्मोडे से १५ मील पर वागेश्वर के पास सन् ३१ मे राधा-कृष्ण मन्दिर स्थापित करके वहा 'उत्तर वृन्दावन' आश्रम स्थापित किया।

श्री श्रीकृष्णप्रेम ने कठिन साधना करते हुए भी कई मननीय पुस्तकें लिखी हैं। गुरु मां की बीमारी में निष्ठापूर्वक सतत सेवा करते हुए आध्यात्मिक लेखन चल रहा था। शिष्या अर्पिता देवी ने उन्ही से दीक्षा ली थी। वह यशोदा मां की पुत्री थी। श्री अरविन्द घोष इन्हें उच्च कोटि का योगी मानते थे। श्री दिलीपराय ने सन् ६८ में 'योगी श्रीकृष्ण-प्रेम' पुस्तक प्रकाशित की है।

श्री श्रीकृष्णप्रेम का तिरोभाव १४-११-१९६५ को हुआ और जागेश्वर के पास दण्डेश्वर महादेव के स्रोत के तट पर ही उनका अग्निसंस्कार उसी स्थान पर हुआ जहां यशोदा मां को अग्निदान दिया गया था। गुरु-शिष्य का पवित्र योग! उनका साधना-मन्त्र है—

**सर्वधर्मान् परित्यज्य मामेकं शरणं व्रज।**
**अहं त्वां सर्व पापेभ्यो मोक्षयिष्यामि मा शुचः॥ शान्तिः**

हां, तो मैं बापू के संस्मरण लिखते-लिखते कहां चला गया। बापू के विश्राम के लिए अलमोड़ा जिले में कौसानी नामक स्थान में कुछ दिन रहने का कार्यक्रम बनाया गया था। अलमोड़ा से कौसानी ३५ मील दूर स्थित है। जिला बोर्ड के डाक बंगले में प्रबन्ध किया गया था। उससे बड़ा वहां पर जो सरकारी स्टेट बंगला था, वह मांगने पर नही मिला क्योंकि एक विद्रोही क्रान्तिकारी के लिए ब्रिटिश सरकार उसे कैसे देती? श्री गोविन्दवल्लभ पन्त जी को इस बात का बड़ा दुःख हुआ। तब से वह कौसानी नही आये। भारत स्वतन्त्र हुआ; इसके बाद सन् ५२ के चुनाव के समय मुख्य मन्त्री की हैसियत से उसी स्टेट बंगले में शान से ठहरे। तब उस बात का उन्होंने स्मरण दिलाया था। जिला बोर्ड के स्वराज्य-वादी सदस्यों ने बापू को डाक बंगले में ठहराकर अपने को गौरवान्वित किया।

बापू कौसानी डाक बंगले में दिनांक २१ जून १९२९ से २ जुलाई १९२९ तक यानी बारह दिन ठहरे। यह डाक-बंगला विश्व में ऐतिहासिक स्मारक बन गया है। क्योंकि गीता की अनासक्ति योग टीका की भूमिका यहीं लिखी गई थी। इस पवित्र कार्य की पूर्णाहुति हिमालय के सामने हुई।

बापू दिनांक ३० जनवरी १९४८ को 'हे राम!' कहते हुए शहीद हो गये। भारतवर्ष में गांधी स्मारक का चन्दा एकत्र होने लगा। तब हिमालय पर्वतीय प्रदेश पीछे क्यों रहें? पत्रं पुष्पं की तरह प्रयत्न किया गया और जिले की जनता ने एक लाख दस हजार रुपये चन्दा किया। उस समय मुख्य मन्त्री गोविन्दवल्लभ पन्त जी ने अलमोड़ा सर्किट हाउस में श्री सरला देवी तथा मुझसे कहा—"पत्थर के पहाड़ से पानी बहा दिया।" इतनी रकम जिले से एकत्र होने पर उन्होंने आनन्द व्यक्त किया। उसी सुअवसर का लाभ उठाते हुए मैने तुरन्त कहा—"गीता की

अनासक्ति योग-भूमिका जिस कमरे मे बैठकर बापू ने लिखी है, उसे गाधी स्मारक को समर्पित करने की कृपा करें।" श्रीमान् पन्त जी दीर्घदृष्टि वाले थे। सुनकर आनन्दित हुए और कहा—"एक कमरा क्यो ? पूरा डाक बंगला ही गाधी स्मारक को समर्पित किया जायगा।" और उन्होंने वचन के अनुसार नया डाक बंगला बनाने हेतु १४ हजार रुपये सुरक्षित करा भी दिये थे, पर वर्षों बाद गाधी-स्मारक निधि ने उक्त बगले को हाथ मे लेकर दिनाक ६ अक्तूबर ६४ को मुख्य मन्त्री श्रीमती सुचेता कृपलानी जी द्वारा उसका 'अनासक्ति-आश्रम' नाम से उद्घाटन कराया। और सन् ६८ में पास का पी० डबल्यू० डी० का बगला भी गाधी-निधि को राज्य सरकार ने अर्पित कर दिया। इसके उपरान्त एक विशाल दो मंजिला भवन निधि ने तैयार कराया है।

बापू ने बीस वर्ष पहले कौसानी मे ही अनासक्ति योग गीता की प्रस्तावना लिखी। वह स्थान अब राष्ट्रीय तीर्थ बन गया है—एक तरह से सारे ससार का। सारे विश्व मे गाधी जन्म-शताब्दी मनाई जा रही है। तो यह स्थान भविष्य में —गांधी दर्शन—का अभ्यासस्थान, शोधस्थान बने और बापू के पवित्र आदर्श सत्य, अहिंसा की प्रेरणा विश्व की जनता को हिमालय की तरह सतत् प्राप्त होती रहे, यही परमात्मा से प्रार्थना है।

बापू ने कौसानी से हिमालय तथा पहाड़ो का सुहावना और सात्विक दृश्य देखकर 'यग इण्डिया' दिनाक ११ जुलाई २९ के अक मे लिखा है:

**"हिमालय का स्वास्थ्य-वर्द्धक जलवायु, उसके मनोहर दृश्य, चारो तरफ फैली हुई सुहावनी हरियाली यहां आपकी किसी भी अभिलाषा को अपूर्ण नहीं रखती।**

**"मैं सोचता हूँ कि इन पर्वतों के दृश्यों तथा जलवायु से बढ़ कर होना दूर रहा, इनकी बराबरी भी संसार का कोई अन्य स्थान नहीं कर सकता।**

**"अलमोड़ा के इन पर्वतों मे तीन सप्ताह रह कर मुझे अब तो पहले से भी अधिक आश्चर्य होता है कि हमारे देशवासी स्वास्थ्य-लाभ के लिए क्यों यूरोप की यात्रा करते होंगे ?"**

कौसानी से हिमालय का दृश्य अद्भुत और अपूर्व है। हिमालय की लम्बी गिरिमाला लगभग तीन सौ मील की है। बदरीनाथ, चौखम्भा, केदारनाथ, भारत का सर्वोच्च हिमगिरि शृंग, परशुराम, पूच चूली के अलावा नेपाल के अपी, नप्पा आदि के दिव्य दर्शन होते हैं।

बापू के साथ हम लोग अल्मोड़े से कौसानी पहुंचे। उसी शाम प्रार्थना के समय बापू ने प्रार्थना कराने का आदेश मुझे दिया। एक बार तो दिल दहल गया क्योंकि सत्याग्रहाश्रम साबरमती या स्वराज्य आश्रम बारडोली में श्री सुरेन्द्र जी को प्रातः प्रार्थना कराने का आदेश दिया था। तब एक श्लोक में कुछ गलती हो गई। बापू का पुण्य प्रकोप भड़क उठा—"इतने समय मेरे साथ आश्रम में रहने पर भी अभी ठीक से प्रार्थना नही करा सकते ?" इस बात से श्री सुरेन्द्र के दिल में इतनी गहरी चोट लगी कि पूरे वर्ष भर एकान्त सेवन हिमालय में करके सिर्फ श्लोक ही नहीं, श्लोक के भावार्थ की अनुभूति करके वापस आये और सच्चे आश्रमवासी की तरह रहते रहे तथा पवित्र भावनाशील, उच्च आध्यात्मिक ज्ञान के ज्ञाता तथा पवित्र साधक की गिनती में अग्रगण्य माने जाते हैं। सन्त विनोबा उन्हें पवित्र साधक मानते है।

बापू के आदेश से प्रार्थना शुरू करते समय मुझे वह बात याद आ गई।—कही प्रार्थना में भूल हुई तो पर ईश्वर ने लाज रक्खी। 'स्थितप्रज्ञस्य का भाषा' श्लोक के बाद 'निर्बल के बल राम' भजन गाया। मुझे याद है कि भजन में एक बार कुछ रुक-सा गया तब बापू ने उसे दोहरा दिया यानी स्मरण करा दिया। बाद में रामधुन के साथ प्रार्थना पूर्ण हुई। तब दिल का बोझ हल्का हुआ।

बापू से कौसानी में एक बार उत्साह से दौड़कर मैंने कहा—"बापू हिमालय खुल गया।" वह फौरन दौड़कर बरामदे में पहुंचे। हमने पूछा—"बापू आप दौड़े क्यों ?" बापू ने कहा—"एक बार दार्जिलिंग में इस तरह हिमालय खुल गया था पर कमरे से बाहर आते ही हिमालय को बादलने ढक दिया। मैंने सोचा कि कही यहां भी ऐसा न हो।" बात भी सही थी। जून माह में बर्फानी पहाड़ कभी किस्मत से ही दर्शन दे देते हैं। बादल फट जाने से हिमालय का आज का दृश्य भी अद्भुत और दिव्यदर्शनीय था।

० ० ०

बापू के साथ कौसानी में माता कस्तूरबा, मीरा बहन (मिस स्लेड), खुरशीद बहिन, श्री देवदास भाई, आचार्य कृपालानी जी, श्री प्यारेलाल जी, श्री प्रभुदास गांधी आदि थे। वहां से बागेश्वर जाने का कार्यक्रम था। गरूड़ तक बापू को कार में ले गये। वहां से बारह मील पैदल मार्ग से सरयू-गोमती तट पर बागेश्वर स्थित है। डांडी डोली में बैठना बापू को पसन्द नही था पर विवशता थी। उसी समय कच्चे गेहूं को भिगोकर पीस कर खाने का प्रयोग चल रहा था। बापू बहुत ही कमजोर हो गये थे। पैदल चलना कठिन था अतः डांडी का उपयोग करना पड़ा। श्री मोहन जोशी जी तथा अन्य दो गुजराती युवक साथियों के साथ डोली में बैठे

हुए वापू को कन्धे पर उठाने का आनन्द लिया। हसकर वापू पूछने लगे—"कितना वोझ है?"

"वापू! आप मे तो वोझ नही है पर डाडी मे गद्दे विछाने की वजह से वोझ वढ गया। अन्तिम समय शायद हम न पहुच पावें।"

"इसीलिए आज कन्धे पर उठा रहे है।" वापू हँसने लगे। रास्ते मे डाडी से उतर कर लाठी लिये हुए थोडा-थोडा पैदल भी चलते रहे। उस समय वह सौराष्ट्र के कार्यकर्ताओ की पुरानी वातो, पहाड की परिस्थिति तथा श्री श्रीकृष्ण प्रेम अग्रेज साधु के विषय मे विस्तार से पूछने लगे। इस तरह गोमती-गगा के किनारे वापू के साथ वार्तालाप करते हुए चलना भी जीवन का अविस्मरणीय प्रसग है। वह पैदल चलने मे थकावट महसूस होने पर ही डाडी मे वैठते थे। पर अधिकतर पैदल चलना ही पसन्द करते थे।

वापू वागेश्वर डाक वगले मे दिनाक २२ जून, २९ शनिवार को लगभग ग्यारह वजे पहुचे। वागेश्वर पर्वतीय प्रदेश मे धार्मिक तीर्थ-स्थान तो है ही। पर यही सन् १९२१ मे कुली-वेगार का कलक मिटाकर क्रान्तिकारी कार्यक्रम सफल हुआ। वापू के सत्याग्रह का विगुल आसेतु हिमालय फैल गया। वापू की प्रेरणा से कूर्माचल-केसरी श्री वदरीदत्त पाण्डेय जी, देशभक्त श्री मोहन जोशी जी, जनप्रिय श्री हरगोविन्द पन्त जी तथा महान नेता श्री गोविन्दवल्लभ जी आदि तपस्वी, त्यागी, राष्ट्रीय कार्यकर्त्ता समय-समय पर स्वतन्त्रता का आन्दोलन पर्वतीय प्रदेश मे, कुमायू मे तथा अन्यत्र चलाते रहे।

अलमोडा जिला सन् २१ के आन्दोलन मे, सन् १९३०-३२ तथा १९४२ के ऐतिहासिक स्वतन्त्रता-आन्दोलनो मे सदा अग्रणी रहा है। कुली वेगार के सफल आन्दोलन के कारण श्रीवदरीदत्त पाण्डे जी कूर्माचल-केसरी कहे जाते थे। उनका पहाड का सा भरा-पूरा शरीर, शेर की दहाड-जैसी वुलन्द आवाज, जनता के दिल को स्पर्श करनेवाले भाषण तथा विनोदपूर्ण चुटकिया आज भी जनता याद करती है। देशभक्त श्री मोहन जोशी का साधारण शरीर था पर दिल मे देश-सेवा की आग भरी हुई थी। उनका ओजस्वी भाषण सच्चे निष्ठावान हृदय से भभकता था। वह जनता के दिल मे भी देश-सेवा की आग लगा देता था।

वापू के साथ वागेश्वर मे ये दोनो—श्री वदरीदत्त जी तथा श्री मोहन जोशी जी—साथ थे। इनका तो निश्चित स्मरण है। श्री देवदास भाई गाधी भी थे ही। कस्तूरवा कौसानी ही रही। वापू का वागेश्वर पहुचना ईश्वरीय सकेत ही समझा जाय, जहा उनकी प्रेरणा से सत्याग्रह सफल हुआ और श्री जोशीजी ने महात्मा गाधीजी के हाथो स्वराज्य-मन्दिर का शिलान्यास कराया।

पर दुःख के साथ कहना पड़ता है कि चालीस वर्ष के वाद भी वह कार्य पूरा नहीं हो पाया।

गांधी जन्म-शताब्दी के वर्ष में स्वराज्य-मन्दिर छोटा सा भी वन जाता तो दोनों 'मोहन' (मोहनदास करमचन्द गांधी व स्व० मोहन जोशी) का स्मारक स्थायी हो जाता और वहां से जन-कल्याण कार्य होता रहता।

स्वराज्य-मन्दिर का शिलान्यास ता० २२ जून १९२९ शनिवार को महात्मा जी के कर-कमलों के द्वारा हुआ। देशभक्त जोशी जी ने वापू का स्वागत करते हुए भावभीना भाषण दिया। कूर्मांचल-केसरी श्री वदरीदत्त जी ने कहा—"इस डाक वंगले से नौकरशाही प्रजा के ऊपर अन्याय करती थी। आज अन्याय की जगह न्याय के देवता यहां पधारे हैं। इस पर आज स्वराज्य की मुहर लग गई है।" महात्माजी यह वचन सुनकर मुस्कराये।

वापू से मैंने वागेश्वर के डाक-वंगले से स्वराज्य-मन्दिर के स्थान पर पांच वजे सभा में आने के लिए कहा। वह उठे और वरामदे में आकर कहने लगे—"लाठी ले आओ।" कमरे में लेने गया पर मिली नही। फिर दुवारा भेजा। चारपाई के नीचे इधर-उधर कोने मे सव जगह लोग खड़े थे। जुलूस भी तैयार था। सव सोचने लगे कि कौन-सा महत्व का काम आ गया है कि इतनी देर से महात्माजी वहां खड़े रह गये। अव वापू के पास खाली जाने की हिम्मत नही हुई। एक छाता लिया और वापू से कहा—"जरा धूप है अतः इससे काम चल जायगा।"

सभा का कार्य पूरा हुआ। भोजन वगैरह कर चुके। सायंकाल को डाक वंगले के वरामदे में वड़ी गम्भीरतापूर्वक प्रार्थना हुई। पवित्र सर्यू-सरिता के सामने जनता-जनार्दन की उपस्थिति में वापू की वह प्रार्थना का दिव्य दृश्य हृदय-पट पर अभी ताजा है। स्थितप्रज्ञस्य श्लोक के वाद भजन, रामधुन से प्रार्थना की पूर्णाहुति हुई। एक भावुक भाई ने वापू की आरती उतारी। वापू उसकी भावपूर्ण भक्ति-भावना देखकर द्रवित-से हो गये।

वापू मुलाकातियों से निपटने तथा अन्य कार्य करने के वाद सोने गये, तव रात को मैं मालिश कर रहा था। मुझे मालिश आती भी नही थी। वापू ने समझाया कि ऊपर से नीचे नही पर नीचे से ऊपर की ओर मालिश करने से खून का दौरा शीघ्र होता है। तव मालिश का लाभ होता है। इस तरह वह वताते गये। रात लगभग वारह वजे का समय था। मुझे नींद-सी आने लगी थी, उस समय वापू कहने लगे—"देखो वह लाठी नहीं मिली! कहां खो दी? डोली से उतरते समय तो मेरे हाथ में थी। फिर कहां रक्खी? तुमने ख्याल नही किया'?" मैं भी, हां—ना कुछ जवाव देना था, इसलिए देता रहा पर मन में सोचने लगा कि इतने

वडे महात्मा गाधीजी, जिनका नाम सारे विश्व मे विख्यात है, एक छोटी सी वास की लाठी के लिए इस समय आधीरात को इतनी गम्भीरता से विचार करते हैं, जैसे कोई वडी भारी कीमती चीज खो गई हो या राष्ट्र को वडा नुकसान हो गया हो।

"वापू के पास एक वास की लाठी थी, जिसे लेकर पहाडो मे चलते थे, वह खो गई है। कृपया दूसरी लाठी का प्रवन्ध करें।" यह निवेदन दूसरे दिन एक मित्र से किया। वडे प्रेम से वह सज्जन सुन्दर वास ही की लाठी लाये जिसमे मीनाकारी तथा ऊपर चादी की मूठ और नीचे लोहे की खोली थी। उसे लेकर वडे हर्ष व उल्लास के साथ मैं वापू के पास गया। उन्होंने देखकर कहा--"हा, ठीक है, पर जैसी वह थी वैसी यह नही है। हा, इससे काम चल जायगा। पर ऊपर की चादी वाला हिस्सा कटवा देना। दरिद्र-नारायण की सेवा करनेवाले को चादी की मूठवाली नही चाहिए।" तो यह हुई लकुटी की कहानी।

दूसरी कहानी सुनिए।

वापू के लिए सुवह स्नान के लिए वागेश्वर डाक वगले के स्नानागार मे गरम पानी रक्खा। सावुन आदि रखकर वापू से कहा—"पानी तैयार है।" वह स्नानागार मे गये। दरवाजा वन्द किया, पर फौरन खोल कर आवाज दी। सामने गया तो कहा—"कलवाला सावुन कहा रक्खा है?" मैंने जवाव दिया—"वापू! वह तो घिस कर छोटा टुकडा रह गया था अत नया सावुन रख दिया।" तव वापू वडे दु ख से कहने लगे—"जवतक चीज का पूरा-पूरा इस्तेमाल नही हुआ तो कैसे नया रक्खा? यह भी राष्ट्रीय सम्पत्ति है। भविष्य मे तुम लोगो के हाथ मे वडे-वडे काम आयेंगे। और सम्भव है कि स्वराज्य भी आवेगा। तव इस तरह की लापरवाही की मनोवृत्ति रही तो राष्ट्र का कितना भारी नुकसान होगा। मैं आशा रखता हू कि हमारे कार्यकर्त्ता वडे ही सजग तथा जाग्रत रहेगे।" यह वात वडे दर्द के साथ कहते गये। स्नानगृह की चौखट पर खडे हुए वापू की कही वातें आज चालीस वर्ष के वाद भी राष्ट्रीय हित के लिए सत्य सिद्ध हैं। वापू के से सूक्ष्म निरीक्षण के अभाव से ही आज राष्ट्रीय योजनाओं मे करोडो रुपयो का अपव्यय दिखाई देता है। तभी तो आज जनता को स्वराज्य का सच्चा आनन्द नही है।

वापू वागेश्वर डाक-वगले मे सुवह नाश्ता कर रहे हैं। अकेले मे वापू व्यक्तिगत वातें पूछने लगे—"कितना खर्च आता है? भोजन मे क्या लेते हो? कोई कमी तो नही है? राष्ट्रसेवा के लिए पत्नी का सहयोग तो है न?" वगैरह। इसके वाद पहाडो मे पैदल यात्रा के विषय मे हिमालय-कैलाश आदि पर भी वातें होने लगी। तव वापू कहने लगे—"मुझे कैलाश ले चलो न?" "क्यो वापू?" वोले—

"वहीं एकान्त मिलेगा।" जवाव दिया—"कैलास या हिमालय की कन्दरा में कही भी आप जावें तो भी जनता वहां पहुंच जायगी।" वापू ने कहा—"हां, वात तो ऐसी ही है।"

० ० ०

यह वापू की महानता है। वह छोटी-से-छोटी वस्तु पर, साधारण जन को नगण्य लगनेवाली वातों पर भी वड़ी सावधानी, गम्भीरता से, आत्मनिरीक्षण करके इतने वड़े महात्मा बन गये। हम लोग छोटी चीज या वात को तुच्छ मानते हैं। यह आदत हमें अल्पात्मा ही रखती है। प्रमाद न रखकर सतत् जागृति रखने वाले महात्मा विरले ही होते हैं। इस तरह वापू के विषय में अनेक सुमधुर संस्मरण हैं जिनकी वापू के साथ वर्षो तक साथ रहते हुए अव तो याद मात्र रह गई है। मुझे उनकी महानता के सम्बन्ध में कई अनुभव हुए हैं। मै उनके सामने वैठकर उनकी मानवीय प्रवृत्ति का एक तरह से अध्ययन करता रहता था, पर जव वह परोक्ष हो जाते थे तव उनके दिव्य गुणों की याद आती थी। सामने होने पर तो ऐसा सोचता था कि यह वही व्यक्ति है जिसके एक-एक शब्द को ब्रिटिश सरकार गम्भीरतापूर्वक महत्व देती है। तथा ब्रिटिश सरकार थर्रा जाती है। साथ-साथ यह भी प्रत्यक्ष था कि उनका जनता पर अद्भुत जादू चलता था। वापू के कण्ठ से 'भारत छोड़ो' निकला कि सारे भारतवर्ष की जनता के कोटि-कोटि कण्ठों से निकल पड़ा—'भारत छोड़ो।' वापू के कदम जहां चल पड़े, तो जनता के लाखों लोगों के कदम भी उधर ही चल पड़े। यह है विश्वविभूति।

'वापू' के निर्वाण के वाद तो उनकी महानता तथा दिव्यता और निखर आई। कहा जाता है कि राम के दर्शन के वजाय राम के स्मरण में ज्यादा महत्व है। राम ने तो मर्यादित संख्या में अहिल्या, शवरी, जटायु आदि का उद्धार किया पर राम नाम के जप से तो अनेक पवित्रात्मा वनकर विश्वकल्याण करते रहते हैं।

## २. कालाकाँकर में बापूजी

[श्री सुरेशसिंह जी, कालाकांकर]

१९२९ का वर्ष मेरे जीवन का सवसे प्रिय वर्ष रहा क्योंकि इसी साल मुझे जीवन में अनेक राजनीतिक एवं साहित्यिक विभूतियों के दर्शनों का सौभाग्य प्राप्त हुआ। सन् १९२९ ही में मैंने प्रथम वार पूज्य वापू के दर्शन सावरमती आश्रम में किये। मैं अपने पूज्य भ्राता स्व० राजा अवधेश सिंह के साथ वम्वई गया था।

वहा से हमलोग ट्रेन से अहमदावाद गये। वहा जाने का एक मात्र आकर्षण था पूज्य वापू के दर्शन करना।

अहमदावाद स्टेशन पर ज्ञात हुआ कि शाम के एक वस सावरमती जाती है अत उसी पर वहा जाने का तय हुआ। वस मे अचानक श्री महादेव जी देसाई से मुलाकात हो गई जिनके कारण पूज्य वापू से मिलने मे काफी सुविधा हुई। चलते समय भाई साहव ने वापू से प्रार्थना की कि वह जव कभी उत्तर प्रदेश आवें तो लखनऊ मे उन्ही की कोठी मे ठहरें। पूज्य वापू ने उनकी यह प्रार्थना स्वीकार कर ली और लाहौर काग्रेस के पहले जव वह हमारे प्रदेश पधारे तो लखनऊ मे कालाकाकर हाउस मे ही ठहरे।

लखनऊ मे एक साधारण-सी घटना घटी लेकिन वापू ने उसको काफी महत्व दिया। उनकी पैनी दृष्टि ने इस मामूली-सी घटना को नजरअन्दाज नही किया और वह उससे भाई साहव के वास्तविक रूप को पहचान गये।

वात यह हुई कि एक आश्रम के भाई, देर से आने के कारण अकेले ही खाना खा रहे थे। खाने के वाद उन्होने भाई साहव को साधारण नौकर समझा और उनसे हाथ धुलाने को कहा। भाई साहव ने फौरन उनका हाथ धुला दिया और उनकी ओर तौलिया वढ़ा दी। खाने के वाद वह अपने कमरे मे आराम करने चले गये। शाम को प्रार्थना के समय जव पूज्य वापू ने भाई साहव को अपने वगल मे वैठने को कहा तव उन भाई को वहुत आश्चर्य हुआ। उन्होंने अपने साथियो से भाई साहव का परिचय पूछा और उन्हें जव यह ज्ञात हुआ कि वही कालाकाकर के राजा साहव हैं जिनके पूज्य वापू अतिथि हैं तो उनको वहुत ग्लानि हुई। प्रार्थना के वाद उन्होंने अपनी गलती पूज्य वापू से वताई। पूज्य वापू ने उनसे पूछा—"तो राजा साहव ने क्या किया?"

"राजा साहव ने वडी खुशी से मेरा हाथ धुलाया" उन्होंने उत्तर दिया।

"मुझे यह सुन कर प्रसन्नता हुई।" पूज्य वापू ने कहा—"अगर राजा साहव किसी नौकर को वुलाते तो मुझे दुख होता। जो अपनी इच्छा से जनता का सेवक वना है वही सच्चा स्वयसेवक है। इससे हमे राजा साहव के वास्तविक स्वरूप का पता चल गया।"

लेकिन पूज्य वापू इतने से सन्तुष्ट होने वाले व्यक्ति नही थे। वह यह देखना चाहते थे कि राजा साहव का यह स्वदेश-प्रेम उनकी रिआया के साथ भी है या यह केवल लखनऊ मे ही है। इसी से उन्होंने भाई साहव का कालाकाकर आने का निमन्त्रण सहर्ष स्वीकार कर लिया। भाई साहव ने उन्हें विदेशी वस्त्रो की होली जलाने के लिए यहा आमन्त्रित किया था।

अंग्रेजों की अमलदारी में महात्मा गांधी को अपने यहां किसी ताल्लुकेदार का बुलाना बहुत हिम्मत का काम था। फिर उन्हें बुलाकर विदेशी वस्त्रों की होली जलवाना तो अंग्रेजों को और भी चिढ़ाना था। लेकिन राजा साहब बहुत ही निडर और निर्भीक व्यक्ति थे। उन्हें ऐसी कोई बात उनके निश्चय से विचलित नही कर सकती थी।

पूज्य बापू १३ नवम्बर १६२६ ई० को रायबरेली से प्रयाग जाते समय कालाकांकर में रुके। शाम को थोड़ी देर तक विश्राम करने के बाद वह गंगा-तट पर टहलने गये। हमलोग २०-२५ आदमी उनके साथ थे। वह आगे आगे चल रहे थे। एक जगह गंगा के किनारे किसी ने विष्टा कर दिया था। बापू ने वहां रुक कर कहा—"इतना सुन्दर गंगा का तट है। लोग इसको भी गन्दा कर देते हैं।" रियासत के मैनेजर साहब तथा अन्य कर्मचारियों ने एक दूसरे से वहां की सफ़ाई का आदेश दिया। लेकिन पूज्य बापू ने अपने हाथों से दो तीन मुट्ठी बालू विष्टा पर डाल कर पानी से हाथ धो लिया और बिना कुछ कहे आगे बढ़ गये। हमलोगों के मुंह पर एक करारा तमाचा पड़ा। एक नेता किसी दूसरे की प्रतीक्षा किये बिना ही स्वयं कार्य को कर डालता है। मैने उस दिन पूज्य बापू से यही बड़ी बात सीखी।

रात को हमलोग प्रार्थना के बाद काफ़ी देर तक पूज्य बापू के निकट रहे। वह यहां के लोगों के बारे में सभी बाते जान लेना चाहते थे। दूसरे दिन १४ नवम्बर को उन्होने दोपहर को ग्राम की स्त्रियों की एक सभा की। हमलोगों के यहां बहुत ज़बरदस्त पर्दा, एक युग से चला आ रहा था। हम लोग आधुनिक विचार के होने के कारण इसके बहुत खिलाफ़ थे और हमलोगों की बीबियां पर्दा नही करती थीं पर घर की बड़ी-बूढ़ी महिलाएं पर्दे के पक्ष में थी लेकिन पूज्य बापू की उस मीटिंग में सबने पर्दा तोड़ कर उसमें भाग लिया और उस दिन से घर का पर्दा सदा के लिए समाप्त हो गया।

शाम को पूज्य बापू उस स्थान पर गये जहां विदेशी वस्त्रों की होलिका जलाने का आयोजन था। पूज्य बापू ने प्रातः ही मेरी धर्मपत्नी प्रकाशवती से कहा था—"बेटी, सुना है तुम्हारा विवाह अभी आठ दिन पहले ही हुआ है और तुम्हारे साथ बहुत सारे विदेशी वस्त्र आये है। यदि तुम उनको आज की होली में दे दो तो हमारी होली सज जावे।"

प्रकाश ने कहा—"बापू, विदेशी वस्त्र तो हमारे यहां भी कोई नही पहनता। हां, सब लोग मिल का वस्त्र पहनते है। वे ही हमारे साथ आये है। आपकी आज्ञा है तो मैं उन सब को आपके चरणों में रख दूंगी।" इतना कह कर उन्होंने अपने साथ आये हुए सारे क़ीमती वस्त्र और साड़ियां पूज्य बापू के सामने लाकर रख दीं।

वापू वोले—"वेटी, मैं मिल के कपडो मे और विदेशी कपडो मे ज्यादा अन्तर नही मानता। लेकिन यदि तुमको इन्हे देने मे मोह हो रहा हो तो रहने दो।"

"यह तो मेरा सौभाग्य है वापू कि आपने मुझे इतना सम्मान दिया", प्रकाश ने कहा—"इन तुच्छ कपडो का आपकी आज्ञा के सम्मुख भला क्या मूल्य हो सकता है ?"

पूज्य वापू प्रकाश के इस उत्तर से प्रसन्न हो गये।

शाम को जव पूज्य वापू सभास्थल पर पहुचे तो वहा लाखो रुपयो के वस्त्रों का अम्वार लगा था। भाई साहव के कुछ मित्र ताल्लुकदारो ने भी अपने यहा के विदेशी वस्त्र यही पहुचा दिये थे। वापू उस अपूर्व होलिका-दहन को देख कर प्रसन्न हो गये। भाई साहव ने उनके हाथ मे चादी की मूठ वाली एक जलती मशाल दी जिससे उन्होने वस्त्रो के उस पहाड मे आग लगा दी। आग लगते ही लोगो ने 'महात्मा गाधी की जय' का घोप किया और इस प्रकार सभा समाप्त हुई।

पूज्य वापू उसी दिन इलाहावाद जाने वाले थे लेकिन कालाकाकर के शान्त वातावरण और प्राकृतिक सौन्दर्य ने उनको यहा एक दिन रहने के लिए मजवूर कर दिया और वे यहा उस रात रह गये। दूसरे दिन सवेरे उन्होंने राजमहल पर तिरगा झण्डा फहरा कर यहा से प्रस्थान किया।

पूज्य वापू कालाकाकर मे गगा-तट पर वने हुए राज भवन मे ऊपर के दालान मे ठहरे थे, जहा से तीन ओर गगा का फैला हुआ पाट दृष्टिगोचर होता है। उनके साथ आचार्य कृपालानी, श्री देवदास गाधी, श्री प्यारेलाल जी तथा अन्य कई सज्जन थे। मुझे एक दिन श्री लाल वहादुर शास्त्री ने वताया कि वह भी पूज्य वापू के साथ यहा आये थे लेकिन हमलोगो को इसका पता भी न चलता यदि वह न वताते। महिलाओ मे श्रीमती मीरा वेन, कुसुम वेन, तथा श्री जयप्रकाशनारायण जी की धर्मपत्नी श्रीमती प्रभावती जी थी।

पूज्य वापू के कालाकाकर आने की कथा तो समाप्त होती है लेकिन उनके विपय में दो प्रकरणो का वर्णन करना आवश्यक-सा लगता है। अपने स्नेही जनो को वह किस अनोखे ढग से सलाह देते थे इसका मुझे दो वार अनुभव हुआ। मैंने उनके वारे मे यह कथा अवश्य सुन रक्खी थी कि एक वार उन्होंने अपने एक स्नेही भक्त के वारे मे पत्रो मे छपवा दिया कि उनकी मृत्यु से उनको वहुत दुःख पहुचा है।

उन सज्जन ने यह समाचार पढते ही वापू को लिखा कि वापू मैं तो जिन्दा हू आपको किसी ने गलत खवर दी है।

पूज्य वापू ने उन्हें लिखा—"इधर तुमने देश-सेवा का कार्य एक दम छोड

दिया था। इसको मैं तुम्हारी राजनीतिक मृत्यु ही समझता हूं।" इस पर वह वहुत लज्जित हुए।

मुझे भी पूज्य वापू ने दो वार इसी तरह की स्नेहपूर्ण ताड़ना दी थी।

जव नमक आन्दोलन का एलान पूज्य वापू ने किया तो मैं काशी विश्वविद्यालय में पढ़ता था। मैंने उनको लिखा कि मैं इस आन्दोलन में भाग लेना चाहता हूं, कृपया मुझे अपने जत्थे में शामिल करने का अनुग्रह करें।"

वापू ने लिखा, "तुमने ठीक ही फैसला लिया है लेकिन यह आन्दोलन तो सारे देश में फैलेगा। तुम अपना जत्था लेकर पैदल रायवरेली जाओ जिसे उत्तर प्रदेश का केन्द्र वनाया गया है।"

मैंने उनकी आज्ञा शिरोधार्य कर ली लेकिन जी में एक उदासी सी छाई रही कि वापू ने मुझे अपने जत्थे में शामिल नही किया। अपना जत्था लेकर रायवरेली जाने से पहले मैं श्री जवाहरलालजी से मिला और उनसे वहां के लिए आदेश लिये। उन्होने आदेश देते हुए कहा—"यह आन्दोलन काफ़ी दिनों तक चलने वाला है। पता नहीं कव एक दूसरे से भेट हो। हिम्मत न हारना। तुम्हारे ऊपर पूज्य वापू ने बहुत वड़ी जिम्मेदारी रक्खी है। सैकड़ों नेताओं के रहते हुए भी उन्होंने तुमको रायवरेली का, जो हमारे प्रदेश का केन्द्र वनाया गया है, सारा भार सौंपा है। यह तुम्हारे लिए वहुत गौरव की वात है। वापू कभी आदमी छांटने मे धोखा नही खाते। ऐसी कोई वात न होने पावे जिससे हमारे प्रदेश का सिर नीचा हो।"

पूज्य वापू का अपने प्रति इतना स्नेह देखकर मेरे आँसू रोके नही रुकते थे। इतना विश्वास किया उन्होने मेरे ऊपर इससे अधिक मुझे क्या चाहिए था। अपने जत्थे में सम्मिलित करने से कही अधिक सम्मान उन्होने मुझे दिया, मेरे ऊपर सारे प्रदेश का भार देकर। मैंने अपने को धन्य माना और उन्होने मुझसे जैसी आशा की थी उसको पूरा किया।

दूसरा स्नेह-प्रतारण मुझे तव मिला जव मेरे एक मित्र ने पूज्य वापू को अपनी ओर से लिखा कि वह श्री गोविन्द वल्लभ पंत जी को मेरे लिए एसेम्वली की एक सीट देने के लिए लिख दें।

पूज्य वापू ने उनको जो उत्तर दिया वह इस प्रकार है :—

"सुरेश मुझको अच्छी तरह याद है। सुरेश जैसे व्यक्ति को भी असेम्वली में जाने की इच्छा होती है, यह जानकर आश्चर्य हुआ।"

मैं यह पत्र पढ़कर मारे शर्म के ज़मीन में गड़ गया। यह कहना असत्य होगा कि उन्होने विना मेरी इच्छा के ही पूज्य वापू को ऐसा पत्र लिखा था। मेरी सचमुच

ही इच्छा असेम्वली मे जाने की थी लेकिन वापू के इस पत्र ने मेरी आखें खोल दी। मैंने उन्हें लिखा—"पूज्य वापू ! आपने मेरे प्रति इतना ऊचा विचार वना रक्खा था। मैं उसके योग्य साबित नही हुआ। मैं इसके लिए वहुत लज्जित हू। अपने प्रति आपके ऐसे विचार मेरे लिए असेम्वली के सौ टिकटो से भी कही महान है। मैं असेम्वली मे नही जाना चाहता।" और मैंने अपना नाम वापस ले लिया। ऐसा था पूज्य वापू का अपने स्नेही जनो को सही रास्ता दिखाने का ढग। अव ऐसा नेता कहा मिलेगा ?

## ३. ताकुला में गांधीजी

[श्री राजीव लोचन शाह, नैनीताल]

१६२६ और १६३१ मे गाधीजी ताकुला मे मेरे नाना स्व० गोविन्दलाल शाह के अतिथि के रूप मे रहे थे। गोविन्दलाल जी कभी काग्रेस के सदस्य नही रहे किन्तु गाधीजी मे उनकी परम भक्ति थी। गाधीजी वरावर उनकी खोज-खवर लेते रहते थे।

ताकुला गाव पहिले नवाव रामपुर के पास था। उन्होंने वाद मे ताकुला के वदले घोडाखाल नामक स्थान, जहा आजकल एक सैनिक स्कूल है, ले लिया और सन् १६२६ या २७ में ताकुला सरकार-द्वारा लाल गोविन्दलाल शाह जी को दे दिया गया। गोविन्दलाल जी उस समय उत्तराखण्ड के प्रमुख व्यवसायियो मे माने जाते थे और कूर्माचल क्षेत्र मे 'कम्पनी साहव' के नाम से विख्यात थे।

ताकुला गाव के दो भाग हैं। एक भाग मे, जो कुछ निचले स्तर पर है, खेती-वारी होती है। इस भाग को 'तल्ला ताकुला' कहा जाता है। दूसरा भाग अपेक्षाकृत कुछ ऊचे स्थान पर है। इसे 'मल्ला ताकुला' कहा जाता है। गाधीजी के आगमन का सम्वन्ध इसी भाग से है। उस समय यह गाव वाग-वगीचो से भरा हुआ वड़ा सुन्दर जान पडता था। जिन लोगो ने इसे उस समय देखा है, आज भी याद करते हैं। गाधीजी इन उपवनो की हरीतिमा देखकर मुग्ध हो उठे थे। यहा गोपालन का कार्य भी होता था।

जिन लोगो ने नैनीताल देखा होगा, वे जानते होंगे कि नैनीताल-काठगोदाम मार्ग पर नैनीताल से दो मील दूर तक विकट मोड है, जिसे 'चीलचक्कर मोड' कहा जाता है। इस मोड से एक मील और आगे चलकर ताकुला की इमारतें साफ दिखाई देने लगती हैं। यही से एक पगडण्डी ताकुला की ओर जाती है और वहा तक पहुँचने के लिए लगभग एक फर्लांग पैदल चलना पड़ता है।

गांधीजी १९२९ और १९३१ में दो बार नाना जी (स्व० श्री गोविन्दलाल साह) के अतिथि रहे। १९२९ में गांधीजी यहां चार दिन रहे थे। उस समय वह मोतीभवन मे ठहरे थे। लालाजी ने उन्हें एक थैली भरकर चांदी के रुपये चन्दे में दिये थे। उनके अनुरोध पर गांधीजी ने एक भवन का शिलान्यास किया जिसे बाद में गांधी-मन्दिर का नाम दिया गया। उस समय गांधीजी के साथ पं० जवाहरलाल नेहरू, पं० गोविन्दवल्लभ पन्त (बाद में उत्तर प्रदेश के मुख्य मन्त्री तथा भारत सरकार के स्वराष्ट्र मन्त्री) इत्यादि भी थे।

दूसरी बार गांधीजी यहां के तत्कालीन गवर्नर सर माल्कमहेली से वार्त्ता करने के लिए १९३१ में आये थे। उस समय भी गवर्नर महोदय का निमन्त्रण नम्रतापूर्वक अस्वीकार कर उन्होंने नानाजी का आतिथ्य ग्रहण करना ही उचित समझा। उस समय तक वह गांधी-मन्दिर, जिसकी गांधीजी ने १९२९ में नींव डाली थी, बनकर तैयार हो चुका था और गांधीजी, दल-सहित उसी मे ठहरे थे। इस बार उनके साथ सर्वश्री जमनालाल बजाज, देवदास गांधी, मीरा बहिन, कस्तूरबा, मदालसा बजाज और सेठ दामोदरस्वरूप आदि थे। १९३१ में गांधीजी १८ मई को ताकुला पहुंचे थे और प्रायः एक सप्ताह निवास किया था। मल्लीताल फ्लैट्स में उन्होंने नैनीताल जिला कांग्रेस कमेटी-द्वारा आयोजित एक सभा में भाषण भी किया था। उस दिन वह तल्लीताल से मल्लीताल नाव-द्वारा गये।

अपने ताकुला-प्रवास के दौरान बापू प्रातः लगभग चार बजे उठ जाया करते थे। नित्यकर्म से निवृत्त होकर प्रार्थना में भाग लेते थे। प्रार्थना के बाद वह घूमने निकल जाया करते थे। लौटने पर बकरी के दूध और कुछ फल से नाश्ता करते थे। फिर चर्खा कातने का तथा स्वाध्याय का कार्य चलता था। दोपहर को बा बापू के तलवों में गाय के घी की मालिश किया करती थी। एक चादर जिसमें इसी चिकनाई के कारण पड़े हुए गांधी जी के पदचिह्न है, हमारे पास सहेजकर रक्खी हुई है। इस मालिश के बाद गांधीजी विश्राम करते थे। सायं चार बजे के लगभग फिर प्रार्थना होती थी। शाम का भोजन लगभग सात बजे किया जाता था। श्रीमती देवकी देवी (स्व० लाला गोविन्दलाल साह की पत्नी, जो अभी जीवित हैं) बतलाती हैं कि वह फलाहार और दूध लिया करते थे।

नानाजी की बड़ी इच्छा थी कि गांधी-मन्दिर मे गांधीजी की एक प्रतिमा स्थापित की जाय तथा एक पुस्तकालय बनाया जाय परन्तु १९५४ में उनकी मृत्यु हो जाने के कारण वह इच्छा अधूरी रह गई। आज तो यह गांधी-मन्दिर उपेक्षित दशा में पड़ा हुआ है।

# ४. बिन्दकी (फतेहपुर) में गांधीजी

[श्री वृजकिशोर अग्रवाल]

फतेहपुर जिले मे विंदकी नगर मे पूज्य महात्मा गाधी व माता कस्तूरवा गाधी का आगमन दिसम्बर १९२९ मे हुआ।

उस समय पूज्य वापू का हार्दिक स्वागत पचास हज़ार जन-पमूह ने किया। प्रात.काल से ही नर-नारी, वालक-वृद्ध, ग्राम तथा नगर से झुण्ड के झुण्ड उमड पड़े और बापू का दर्शन करने और उनका सन्देश सुनने लिए घण्टो खडे रहे। माता कस्तूरवा भी साथ थी। उन्होने भी महिलाओ के बीच सन्देश दिया, महिलाओ ने देश-कार्य के लिए अपने आभूषण उतारकर माता जी को दे दिये। वापू के सिहनाद से विन्दकी नगर और पूरी तहसील की जनता आज़ादी के लिए उतावली हो गई। उसके फलस्वरूप ३०, ३२, ४०, ४१, ४२ के आन्दोलनो मे विन्दकी नगर और पूरी तहसील ने अभूतपूर्व साहस व वालदान का परिचय दिया। यह वापू की ही देन थी कि यहां नशावन्दी ,विदेशी वहिष्कार, शराव एव अन्य नशीले पदार्थों तथा विदेशी वस्त्र की दुकानो पर धरना देते हुए, पुलिस की लाठी का प्रहार सहन करते हुए, लोग जेल गये। स्वदेशी, खादी और चर्खा का भी काफी प्रचार-प्रसार हुआ। विन्दकी नगर व तहसील की ओर से पच्चीस सौ रुपये की धनराशि हरिजन-कार्य एव हिन्दुस्तानी सेवादल के लिए वापू के चरणो मे अर्पित की गई।

हमारे जिले के उस समय के नेता और जिला काग्रेस कमेटी के अध्यक्ष वावू वशगोपाल जी एडवोकेट भी साथ थे। जव वापू जी मच पर आये उसी समय अचानक एक ७-८ वर्ष की वालिका वहा पहुच गई और वापू से पैसा मागने लगी। वापू ने हसकर कहा—"वेटी, हम पैसा लेते हैं, देते नही हैं।" लोग हंस पडे।

विन्दकी मे शुरू से ही गाधीजी के सन्देश के अनुसार कार्य होता रहा है। रौलट ऐक्ट के विरोध मे ६ अप्रैल १९१९ को देशभर मे हडताल का सन्देश मिलते ही विन्दकी नगर मे पूर्ण हडताल हुई थी और सायकाल की सार्वजनिक सभा मे उपर्युक्त अन्याय-पूर्ण कानूनो के खिलाफ प्रस्ताव पास हुआ था। इस कार्य मे उस समय के नेता प० आशाराम शर्मा मेरे सहयोगी थे और आज भी जीवित हैं। ३० के सत्याग्रह मे ६ मास की जेल भी हुई थी। लगानवन्दी आन्दोलन भी इस जिले मे चला जिसके फल-स्वरूप प० शिवनारायण जी जहानावाद के निकट पुलिस की गोली के शिकार हुए।

मैं वापू के चरणो मे अपनी हार्दिक श्रद्धाञ्जलि अर्पित करता हू और ईश्वर से प्रार्थना करता हू कि वापू की शताब्दी हमे वल व साहस दे कि हम उनके वताये मार्ग पर चलकर देश की सेवा करते रहें।

## सांकेतिका

[आ]



[इ]

## [ई]



## [उ]

[घ]



[च]



[छ]



[ज]

[झ]



[ट : ठ]



[ड]



[त]



[द : ध]

[प]

[य]